# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान सम्पादक—फतहसिंह, एम.ए., डी.लिट्.

[ निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ]




ग्रन्थाङ्क ६६

# गजगुणरूपक-बन्ध




प्रकाशक

राजस्थान-राज्य-संस्थापित

**राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान**

जोधपुर ( राजस्थान )

RAJASTHAN ORIENTAL RESEARCH INSTITUTE, JODHPUR.

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान सम्पादक — फतहसिंह, एम.ए., डी.लिट्.

[ निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ]

ग्रन्थाङ्क ९९


# गजगुणरूपक-बन्ध


सम्पादक

श्री सीताराम लालस

सम्पादक

राजस्थानी सबद कोस



प्रकाशक

राजस्थान-राज्य-संस्थापित

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर (राजस्थान)

RAJASTHAN ORIENTAL RESEARCH INSTITUTE, JODHPUR

१९६८ ई०

मूल्य मूल्य ६.७५ रु.

प्रथमावृत्ति १०००

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान-राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यतः अखिलभारतीय तथा विशेषतः राजस्थानदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, राजस्थानी आदि भाषानिबद्ध
विविधवाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट-ग्रन्थावली



प्रधान सम्पादक

फतहसिंह, एम.ए.,डी.लिट्.
निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर


ग्रन्थाङ्क ९९

# गजगुणरूपक-बन्ध


प्रकाशक

राजस्थान-राज्याज्ञानुसार

निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर (राजस्थान)

१९६८ ई०

वि० सं० २०२५ भारतराष्ट्रीय शकाब्द १८९०

# प्रधान - सम्पादकीय

श्री सीतारामजी लालस द्वारा सम्पादित प्रस्तुत ग्रन्थ का मुद्रण सन् १९६५ में प्रारंभ हो गया था, परन्तु संभवत इस ग्रन्थ को अधिकाधिक उपयोगी एवं महत्त्वपूर्ण बनाने की लालसा से निरन्तर नये परिशिष्टों को जोड़ने का कार्य चलता रहा और साथ ही हमारे विद्वान् सम्पादक को 'राजस्थानी सबद कोस' के विराट् प्रयत्न में भी लगा रहना पड़ा; इसीलिये ग्रन्थ के प्रकाशन में विलम्ब हो गया है।

कवि केशवदास के इतिहास-प्रसिद्ध चरित-नायक महाराजा गजसिंह उन अमर वीरों में से एक जगमगाते रत्न हैं जिनके अलौकिक शौर्य पर भारत माता गर्व कर सकती है। परन्तु इन वीरों के शौर्य का लाभ भारत भूमि को न मिल कर दूसरों को मिला यह जान कर विहारी के दोहे के उस बाज की याद आती है जो दूसरों के लिये ही अपनों का संहार करता रहा। फिर भी महाराजा गजसिंह पर लिखित यह प्रशस्ति-काव्य उनके अनुपम वीरता का अत्यन्त हृदय-ग्राही चित्रण करने के कारण हमारे सैनिकों के लिये स्फूर्ति और प्रेरणा का स्रोत बन सकता है।

अपने वर्तमान रूप में यह ग्रन्थ केवल 'गजगुणरूपक-बन्ध' काव्य ही नहीं है, अपितु इसके चार बहुमूल्य परिशिष्टों में उन अनेक वीरों की अमर प्रशस्तियाँ भी हैं जिनका उल्लेख गजगुणरूपक-बन्ध में हुआ है। ये प्रशस्तियाँ राजस्थानी-साहित्य की अमरनिधि हैं जो सहस्रों की संख्या में हमारे प्रतिष्ठान में तथा अन्यत्र संगृहीत हुई हैं और जिन में से कुछ का प्रकाशन श्री सौभाग्यसिंहजी शेखावत के सम्पादन में पृथक् रूप से हमारे द्वारा हो रहा है। यदि सम्पादक महोदय के शब्दों में 'इन गीतों ने इतिहास की उन महान् विभूतियों की स्मृति को अपने अंचल में आश्रय देकर जीवित रखा है जिनको कि इतिहास तक ने भुला दिया। स्यात् ही ऐसा कोई वीर योद्धा इन गीतों द्वारा प्रशंसित तथा सम्मानित होने से बचा हो।' इन गीतों का सम्पादन करते हुए प्रत्येक गीत के साथ विस्तृत शब्दार्थ तथा बहुमूल्य टिप्पणियाँ दी गई हैं और गीतों को सुबोध बनाने का स्तुत्य प्रयास किया गया है।

गजगुणरूपक-बन्ध नामक मुख्य ग्रन्थ का सम्पादन चार प्रतियों के आधार पर किया गया है और पाद-टिप्पणी में विस्तारपूर्वक पाठान्तर दिये गये हैं। राजस्थानी सबद कोस के सुयोग्य निर्माता द्वारा निर्धारित पाठ निःसंदेह अत्यन्त प्रामाणिक होगा और विद्वत्समुदाय में प्रशंसा प्राप्त करेगा। ग्रन्थ के प्रारंभ में जो शोधपूर्ण भूमिका दी गई है, उसमें कवि के जीवन तथा ग्रन्थ-सम्बन्धी महत्त्व-पूर्ण विषयों का समावेश हो गया है। कवि के विषय में लिखते हुए सम्पादक महोदय ने कुछ नये तथ्यों के आधार पर अपने उस मत को भी बदल दिया है जो उन्होंने राजस्थानी सबद कोस की प्रस्तावना में पृ. १४२ पर कवि की जन्म-भूमि के विषय में व्यक्त किया था। उदयपुर की शोध-पत्रिका (वर्ष १८, अंक १) में श्री सौभाग्यसिंह शेखावत ने संभवतः सर्वप्रथम कवि के पिता सदमल की छत्री पर उत्कीर्ण लेख के आधार पर कवि की जन्मभूमि छींडिया-नामक ग्राम में बतलाई थी, श्री लालसजी ने इस लेख के अतिरिक्त उस ताम्रपत्र का भी उल्लेख किया है जो जोधपुर के तत्कालीन महाराजा शूरसिंह ने सदमल को उक्त ग्राम प्रदान करते हुए जारी किया था। भूमिका और परिशिष्ट में और भी बहुत सी उपादेय सामग्री दी जा सकती थी, परन्तु ग्रन्थ का कलेवर बढ़ने के भय से तथा ग्रन्थ के प्रकाशन में और अधिक विलम्ब होने की आशंका से उसका देना संभव नहीं हो सका है।

ग्रन्थ के सुन्दर सम्पादन के लिये विद्वान् सम्पादक को मैं हार्दिक धन्यवाद देता हूँ। साधना प्रेस के व्यवस्थापक श्री हरिप्रसादजी पारीक भी ग्रन्थ के सुन्दर मुद्रण के लिये बधाई के पात्र हैं।

—फतहसिंह

माघ शुक्लापूर्णिमा सं. २०२४
जोधपुर

## विषय - सूची

पृष्ठांक

पृष्ठांक

पृष्ठांक

# भूमिका

## ग्रन्थ-परिचय

राजस्थानी भाषा को समृद्ध बनाने वालों में केसोदास गाडण का प्रमुख स्थान हैं। तत्कालीन सामाजिक एवं राजनैतिक परिस्थितियों के बीच राजस्थानी में वीर-काव्य-परम्परा में आपने भी अपने आश्रयदाता जोधपुर-नरेश महाराजा गजसिंह के अद्‌भुत पराक्रम, रण-कौशल एवं गुण-गरिमा के चित्रण के लिए 'गज-गुण-रुपक-बन्ध' वीर-काव्य की रचना की। इसमें महाराजा गजसिंह द्वारा किये गये सभी युद्धों का (विशेष रूप से सम्राट् जहांगीर के विद्रोही शाहजादा खुर्रम के विरुद्ध संवत् १६८१ में हाजोपुर पाटन के पास टोंस नदी के किनारे उसके वीर सेनापति भीम सीसोदिया के साथ किए गए युद्ध का) सांगोपांग वर्णन है। वीररस-निरूपण में कवि को पूर्ण सफलता प्राप्त हुई है। रण-सज्जा, फौज की चढ़ाई, सैनिकों का वर्णन, घोड़ों का वर्णन एवं योद्धाओं के पारस्परिक युद्ध का वर्णन विस्तृत एवं विविध स्थानों पर होने के कारण ग्रंथ का कलेवर अवश्य बढ़ गया है, परन्तु भाषा की प्रौढता एवं ओजस्विता के कारण यह वर्णन भार नहीं प्रतीत होता। युद्धों के अंगों एवं उपांगों का वर्णन करते हुए कवि ने तत्कालीन सामाजिक जीवन एवं राजनीतिक स्थितियों का भी चित्रण किया है और प्रसिद्ध ऐतिहासिक घटनाओं का उल्लेख होने से, यह ग्रंथ इतिहास के लिये भी महत्त्वपूर्ण हो गया है।

## ग्रंथसार

ग्रंथारम्भ में पंचदेव—सरस्वती, गणेश, महादेव, विष्णु और सूर्य्य की वन्दना की गई है तथा राठोड़-वंश का सम्बन्ध रघुवंश से मान कर कवि ने राव सीहा के पुत्रों का वर्णन किया है। कन्नोज-नरेश जयचन्द राठौड़ के पौत्र राव सीहा के पुत्र—आसथान, अज और सोनग थे। आसथान ने मारवाड़ में खेड पर, अज ने शंखोद्धार (द्वारिका के निकट) पर तथा सोनग ने ईडर (गुजरात) पर अधिकार करके अपने-अपने राज्य स्थापित किए। इसका उल्लेख करने के पश्चात् कवि ने महाराजा गजसिंह तक राठोड़ों की संक्षिप्त वंशावलि भी देदी है।

उक्त प्रस्तावना के पश्चात् कवि ने बलिष्ठ ग्रहों के योग में कुंअर गजसिंह के जन्म[1] का वर्णन किया है और साथ ही उनकी बाल्यकाल की सुन्दरता का

---

१—कुंअर गजसिंह की जन्म-तिथि—वि० सं० १६५२ (ई० सन् १५९५) कार्तिक शुक्ला ८ गुरुवार।

संकेत करते हुए, उनकी तरुणावस्था, पुरुषार्थ, दानवीरता, विद्वत्ता, संगीत-प्रियता आदि गुणों का उल्लेख किया है।

सवाई राजा शूरसिंह तथा कुंअर गजसिंह के राज्य-वैभव के भव्य वर्णन के साथ कवि ने राज-प्रसादों, बाजारों, तालाबों, उपवनों आदि का भी सुन्दर वर्णन किया हैं। तत्पश्चात् ग्रंथ में सवाई राजा शूरसिंह के, बादशाही राज्य के रक्षार्थ, दक्षिण में जाने[1] तथा उनकी अनुपस्थिति में उनके राज्य का कार्य-भार कुंअर गजसिंह द्वारा संभाले जाने का उल्लेख है।

शाही अफसर अब्दुल्ला खाँ के आग्रह पर महाराज-कुमार गजसिंह ने मेवाड़-राज्यान्तर्गत नाडोल-प्रान्त पर अधिकार करके उसकी रक्षा का कार्य-भार सम्हाला[2]। राजकुमार ने इस अवसर पर नाडोल, जोजावर, चांमळौद (चाणोद) खोड, सादड़ी, कुम्भलमेर आदि में विजय प्राप्त कर सोलंको, बालेसा, सींधल, सीसोदिया आदि राजपूतों का दमन किया।

महाराणा अमरसिंह के पुत्र राजकुमार कर्णसिंह ने अपने साथियों सहित अहमदाबाद से ऊँटों पर शाही खजाने को लेकर आगरे जाने वाली व्यापारियों की एक कतार का मारवाड़ के गाँव दूनाड़े तक पीछा किया। दैवयोग से कतार पहले निकल गई और ये निराश होकर वापिस लौट रहे थे। इसकी खबर भाटी गोविंददास को लगी जो उस समय नाडोल के थाने पर था। उसने मालगढ़ और भाद्राजून के पास इनका सामना किया। कुछ समय तक लड़ाई हुई; दोनों ओर के कई योद्धा काम आये। अन्त में कुंअर कर्णसिंह को भागना पड़ा[3]।

---

१—तुजुक जहांगीरी (पृ० ७४, अनुवादक-व्रजरत्नदास) में शूरसिंह का वि० सं० १६६५ (ई० सन् १६०८) में खानखाना अब्दुर्रहीम के साथ दक्षिण की तरफ जाना लिखा है। इसकी पुष्टि वीर-विनोद भाग २, पृ० २९६ तथा डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा कृत "जोधपुर राज्य का इतिहास" खण्ड १, पृ० ३७१ में भी होती है।

२—तुजुक जहांगीरी, पृ० ७५ के अनुसार मेवाड़ के लिए वि० सं० १६६६ की आषाढ़ बदि ५ (ई० सन् १६०९ के जून में) को महाबत खां के स्थान पर अब्दुल्ला खां नियुक्त हुआ। इसी अब्दुल्ला खां ने उग्रसेन के पुत्र कर्मसेन से सोजत छुड़ाकर इस शर्त पर राजकुमार गजसिंह को दे दिया कि वे नाडोल के थाने का प्रबन्ध करें। डॉ० ओझा कृत "जोधपुर राज्य का इतिहास" भाग १, पृ० ३७२ से भी इसकी पुष्टि होती है।

३—(अ) वीर विनोद; भाग २. पृ० २२६

(ब) पं० रामकर्ण आसोपा का "मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास" पृ० ३३६

(स) पं० विश्वेश्वर नाथ रेऊका "मारवाड़ का इतिहास" भाग १, पृ० ११८

(द) डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा कृत "जोधपुर राज्य का इतिहास" भाग १, पृ० ३७३,

"गोइंद पेखि जैसळगिरो, बाघ बीसमो वीरवर।
रिणवार रांण "अमरेस" रा, कुरंगां जेम गया कुंग्रर"। (पृ० १८)

महाराज-कुमार ने पुराना (सिरोही के राव सुरतांण द्वारा रायसिंह को मारने का) बदला लेने के लिए सिरोही पर आक्रमण किया और विजय प्राप्त की[1]।

महाराणा अमरसिंह को अधीन करने के उद्देश्य से बादशाह जहांगीर स्वयं एक बड़ी सेना लेकर अजमेर आया[2]। महाराणा ने शाही सेना का बहादुरी से मुकाबिला किया। तब बादशाह ने फरमान भेज कर राजा शूरसिंह को मेवाड़-विजय करने के लिए बुलाया। शूरसिंह ने शाही फौज के साथ मिल कर मेवाड़ वालों को पहाड़ों में भगा दिया। इसी बीच राजा शूरसिंह के बुलाने पर राजकुमार गजसिंह भी भाटी गोविंददास को लेकर उदयपुर पहुँच गये जिससे उसका बल और भी बढ़ गया। पिता ने राजकुमार गजसिंह को बादशाह से मिलाने के उद्देश्य से ही बुलाया था। महाराज ने महाराणा को संधि करने के लिए तैयार किया तथा संधि की बातें तय करवा कर गोगूंदे में शाहजादे खुर्रम व महाराणा को मिलाया। तत्पश्चात् महाराणा के ज्येष्ठ पुत्र राजकुमार कर्णसिंह को साथ लेकर शाहजादा खुर्रम बादशाह के पास अजमेर पहुँचा। बादशाह ने राजकुमार करणसिंह का यथोचित सत्कार किया[3]।

मेवाड़-विजय के उपरान्त बादशाह राठौड़ वीरों—महाराजा शूरसिंह, राजकुमार गजसिंह, केहरि (राजा कृष्णसिंह जो महाराजा शूरसिंह के भ्राता, करमैत या कर्मसेन करन राजा कृष्णसिंह का भतीजा) और भाटी गोविंददास आदि की उत्तरोत्तर बढ़ती हुई शक्ति से सशंकित हुआ। उसने उनको परस्पर लड़ाकर निर्बल करने का विचार किया और एक दिन, जब राजकुमार गजसिंह बादशाह के दरबार में मुजरा करने आये, तब बादशाह ने उनके सामने ही

---

१—दूसरे ग्रन्थों में यह घटना इस प्रकार मिलती है कि सिरोही के राव की ओर से ऐसा प्रस्ताव हुआ कि पुराने वैर को समाप्त कर दिया जाय—
(अ) पं० रामकर्ण आसोपा "मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास" पृ० ३३७
(ब) पं० विश्वेश्वरनाथ रेऊ का "मारवाड़ का इतिहास" भाग १, पृ० १८९.

२—मेरे निजी संग्रह में संगृहीत ग्रंथ (कवि हेम सांमोर कृत) "भाखा चरित्र" में बादशाह का उस समय ज्यारत के बहाने से अजमेर आना लिखा है—

३—डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा कृत 'जोधपुर राज्य का इतिहास" भाग १, पृ० ३७८, वीर विनोद भाग २, पृ० २३७, २३८;—

केहरि (कृष्णसिंह) को भाटी गोविन्ददास को मारने के लिए उकसाया। यह देख कर राजकुमार गजसिंह ने क्रोधित होकर कहा कि भाटी गोविन्ददास को मारने का प्रयत्न करने वाला स्वयं अपने काल को बुलायेगा। अंत में बहुत कहा-सुनी के बाद दोनों अपने-अपने निवास-स्थान को चले गये। तत्पश्चात् कृष्ण-सिंह ने एक दिन अपने सामन्तों से सलाह करके भतीजे करन तथा चुने हुए साथियों-सहित पिछली रात को गोविन्ददास के मकान पर आक्रमण कर किया। गोविन्ददास ने जाग कर शत्रुओं का मुकाबिला किया और कई योद्धाओं को मारकर स्वयं वीरगति को प्राप्त हुआ। पास के ही मकान में सोये हुए महाराजा शूरसिंह भी हल्ला सुन कर जाग गये और तलवार लेकर बाहर आ गये। उसी समय महाराजकुमार गजसिंह भी अपने साथियों सहित पहुँच गये। युद्ध हुआ; केहरि (कृष्णसिंह) और करन मारे गये, किन्तु कर्मसेन भाग गया। इस युद्ध में दोनों ओर के कई योद्धा काम आये[1]।

बादशाह ने सम्मानपूर्वक सवाई राजा शूरसिंह को अपनी राजधानी जोधपुर जाने के लिए विदा किया। फिर बादशाह ने महाराजा शूरसिंह को कुछ ही समय पश्चात् घोड़ा व सिरोपाव देकर दक्षिण में उपद्रवों को दबाने के लिए भेज दिया[2]। जहां पर उन्हें बराबर सफलता मिलती रही।

जालोर के शासक पहाड़ खां पर बादशाह नाराज हो गया और उसे मरवा डाला तथा जालोर का प्रान्त राजा शूरसिंह को दे दिया[3]। सवाई राजा शूरसिंह

---

१—वीर विनोद भाग २, पृ० ५२३

डॉ० ओझा कृत "जोधपुर राज्य का इतिहास" भाग १, पृ० ३७९

पं० रामकर्ण आसोपा कृत "मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास" पृ० ३४१-३४२

पं० विश्वेश्वरनाथ रेऊ कृत "मारवाड़ का इतिहास" भाग १, पृ० १९२–१९३ के अनुसार वि० सं० १६७०, ज्येष्ठ सुदी ९ (ई० सन् १६१५ की २६ मई) की रात्रि के पिछले प्रहर में यह घटना हुई।

२—डॉ० ओझा कृत "जोधपुर राज्य का इतिहास" भाग १, पृ० ३८२ के अनुसार शूरसिंह ने वि० सं० १६७२ मार्गशीर्ष वदी ३ (ई० सन् १६१५ की अक्टोबर) को दक्षिण जाने की आज्ञा प्राप्त की; शूरसिंह के दक्षिण में जाने की पुष्टि पं० रेऊ के मारवाड़ इतिहास पृ० १९३ व आसोपा के 'मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास" पृष्ठ ३४४ से भी होती है।

३—"तारीख पालनपुर" सैयद गुलाब मियां-कृत; पृ० १५०-१६०, नवाबसर ताले मुहम्मद खां, पालणपुर राज्य नो इतिहास (गुजराती) भाग १, पृ० ५४–६२

डॉ० ओझा कृत "जोधपुर राज्य का इतिहास" पृ० ३९३; पं० रेऊ कृत मारवाड़ का इतिहास–पृ० १९४–१९५; पं० आसोपा कृत "मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास"—पृ० ३४५;

उन दिनों दक्षिण में थे और शासन का कार्य-भार राजकुमार सम्हाल रहे थे। उन्होंने राजकुमार को जालोर पर अधिकार कर लेने के लिए सूचित किया। जालोर पर उस समय बिहारी पठानों का अधिकार था। गजसिंह ने अपने सामन्तों को बुलाकर सेना इकट्ठी की और जालोर पर आक्रमण कर दिया। बिहारियों की ओर के नारायणदास काबा और कुछ अन्य राजपूत महाराजकुमार गजसिंह की ओर मिल गये और उन्होंने उस जालोर गढ़ को कुछ ही दिनों में फतह कर लिया जिसके लिये अलाउद्दीन को १२ वर्ष लगे थे। एक प्राचीन दोहा प्रचलित है;—

> "बारै बरस अलाउदी, खंप छूटो पड (फीटो) पतसाह।
> चढियां घोड़ां सोनगढ़, तैं लीनो गजसाह।"

जालोर-विजय के बाद गजसिंह ने उग्रसेन के पुत्र कर्मसेन पर जो लाडनू में था, चढाई कर दी। कर्मसेन निर्जल प्रदेशों में भटकता हुआ अरावली पर्वत की ओर चला गया। गजसिंह उसके पीछे लगे हुए थे; वे सोजत पहुँचे। वहां विजय-दशमी के दिन देवी का पूजन करके उन्होंने कर्मसेन पर चढ़ाई कर दी। वह भाग कर मेरों की शरण में चला गया। गजसिंह पहाड़ों में उसके पीछे लगे रहे और उन्होंने मेरों को दण्ड देना शुरू किया। इस पर कर्मसेन अपने प्राण लेकर हाडौती में चला गया।

सवाई राजा शूरसिंह अपनी अन्तिम अवस्था में दक्षिण में ही थे और वहीं महकर के थाने पर वि० सं० १६७६ की भाद्रपद शुक्ला नवमी (ई०सन् १६१९ की १९ तिम्बर) को उनका देहान्त हुआ[१]।

पिता के देहावसान पर गजसिंह आसोप-ठाकुर कूंपावत राजसिंह पर राज्य की रक्षा का भार डालकर स्वयं दक्षिण में बुरहारनपुर चले गये और वहीं पर विजयदशमी को उनका राजतिलक हुआ[२]।

> "झाझा झूळ सुभट्टां पासै।
> बैठो बाप तणै आं भासै॥
> ब्राहनपुर दसरावो थप्पै।
> जोसी तिलक मुहूरत अप्पै॥

---

१—वीर विनोद भाग २, पृ० ८१८।

२—पं० रामकर्ण आसोपा कृत 'मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास' तथा पं० विश्वेश्वरनाथ रेऊ-कृत 'मारवाड़-का इतिहास' के अनुसार वि० सं० १६७६ की आश्विन शुक्ला १० (ई० सन् १६१९ की ८ अक्तूबर) राज्याभिषेक हुआ।

विजै दसम्मी होम करावै।
विप्रां कन्ता वेद वचावे॥
निध नृप तिलक दियरा खत्र - घोडै।
मिळ मंगळीक किया राठौडे॥१॥"

महाराजा गजसिंह ने अपने पिता के समान दक्षिण के उपद्रवों को दबाने में बहुत सफलता प्राप्त की। अहमदनगर के बादशाह का मंत्री तथा दक्षिणी फौज का संचालक 'अंबर' बड़ा वीर और चालाक पुरुष था। इसने अस्सी हजार सवारों की फौज को शाही सेना के सामने भेजा। इसी फौज में याकूत खाँ-नामक एक वीर ने बादशाह जहाँगीर की सेना को परास्त करने का बीड़ा उठाया था। इसके साथ महाराष्ट्र, बंगाल, कर्णाटक; खान-देश, गोलकुण्डा, बीजापुर तथा कन्नड के हब्सी योद्धा भी थे।

महाराजा गजसिंह को बादशाद ने खांनखांनान् अब्दुर्रहीम के साथ दक्षिण के उपद्रव को दबाने के लिए नियुक्त किया था। महाराजा ने सेना के अग्रभाग (हरावळ) में स्थान-ग्रहण करके उक्त प्रचण्ड दक्षिणी सेना का बड़ी बहादुरी से मुकाबिला किया। खांनखांनान् समय-समय पर मुक्त-कण्ठ से इनकी प्रशंसा करके इन्हें उत्साहित करता रहता था।

यद्यपि वरसिंह बुंदेला रतनसिंह हाड़ा, चांदा सीसोदिया तथा खानखांनान् के पुत्र दाराब खाँ ने महकर के थाने पर मलिक अंबर की विशाल और शक्ति-शाली सेना का मुकाबिला करने से मुंह फेर लिया[1] किन्तु जोधपुर-नरेश महा-राजा गजसिंह ने दो प्रहर तक उससे युद्ध किया और उसके ५०० योद्धाओं को मार कर विजयश्री प्राप्त की।

मलिक अंबर का बार-बार आक्रमण होता रहता था। कवि ने ठीक ही

---

१— मेरे निजी संग्रह में संगृहीत कवि हेम सामोर कृत ग्रंथ 'भाखा चरित्र' से भी इस बात की पुष्टि होती है:—

'साह तणा ऊमरा, कोटि पैठा ले कांना।
आवै दळ आवरत, तणा दखिणाध दिवांना॥
कुहुक बांण जंबूर, हुए हथनाळि हवाई।
घर गिरवर थरहरं, करै दिनमांन लड़ाई॥
तिण वार सहुं हींदू तुरक, राजासाहि जिहंगीर रा।
राखिहो तुभ्र ओलै रहां, थंतखंभ जोधपुर॥१॥

(पृ० १५ B)

लिखा है कि आषाढ़-मास में जिस प्रकार वर्षा के बादल (ओमें) समय-समय पर उठते रहते हैं, उसी प्रकार दक्षिणी सेना बार-बार आक्रमण करती रहती थी और हर बार महाराजा गजसिंह हरावळ में स्थान-ग्रहण करके उसे परास्त करते थे[1]। एक बार मलिक अंबर ने अचानक शाही सेना को घेर लिया। रसद, इंधन आदि सब वस्तुओं की कमी पड़ गई।

ऐसे अवसर पर महाराजा गजसिंह ने हरावळ में ऐसी वीरता का परिचय दिया कि दक्षिणियों को घेरा उठाने पर मजबूर होना पड़ा।

महकर के थाने पर यह घेरा[2] इस ग्रंथ के अनुसार चार मास तक रहा तथा प्रत्येक ओर के सात-सात सौ सुभट मारे गये। दूसरा घेरा तीन माह तक रहा। मेहकर के उपद्रवों को समाप्त कर महाराजा गजसिंह बुरहानपुर गये। यहाँ भी काली घटाओं के समान दक्षिणी सेना इन पर छा गई। बुरहानपुर घिर गया। खांनखांनान् आदि ने पुनः महाराजा गजसिंह की ओर आशा-भरी नजरों से देखा और उन्हीं की वीरता द्वारा रक्षा हुई।

अब्दुर्रहीम खांनखांनान् ने अपनी ओर से बादशाह जहाँगीर को एक प्रशंसा-युक्त पत्र लिखा कि राठौड़ वीर महाराजा गजसिंह ने हर स्थान पर दक्षिणी सेना को रोका है और विजय प्राप्त की है। इस पर महाराजा गजसिंह को बादशाह की ओर से "दळ-थंभण" (दल – सेना को रोकने वाला) की उपाधि मिली[3]।

---

१—मेरे निजी संग्रह में संगृहीत—कवि हेम सामोर कृत ग्रंथ 'भाखा चरित्र' के अनुसार भी शाही सेना को जरा भी चैन नहीं मिलती थी :

'नित जरद पैहरिजे, नित पाखरीजे हैमर।
नित राग सिंधवौ, नित निसांण तणा सुर॥
नित ढ़ोवा ढूकड़ा, दळे हुवै वेढाळा।
नित वीर नारद चिरत, संडूर सचाळा॥
आवाज हुवै गाजे अनड़ बहै नाळि, गोळा बहै।
राजा हजूरि राजा तणां, रावत निरछरिया रहै।४॥(पृ० १५ B)

२—पं० विश्वेश्वरनाथ रेऊ के अनुसार भी घेरा तीन माह तक रहा :—
(मारवाड़ का इतिहास, पृ० २००)

३—ओझा कृत "जोधपुर राज्य का इतिहास" भाग १, पृष्ठ ३९०; रेऊ, पृ० २०० तथा २०१ के अनुसार महाराजा गजसिंह ने युद्ध में मलिक अंबर (चंपू) का लाल झंडा छीन लिया था। इस घटना की यादगार के उपलक्ष में तब से जोधपुर के राजकीय झंडे में लाल रंग की पट्टी लगाई जाने लगी, वि० सं० १६७८ में "दलथंभण" की उपाधि मिली।

"साह दिस्स मेलिया, खांनखांनां लिख कागल।
ऐ अजीत रट्ठवड, किता जैं जीता कदल ।।
सबळा सत्र संघरे, छले सबले पडि-गिरिया।
जेथ भिडे दलि पडे, तेथ आडा भुज धरियां ।।
कळि मूळ निभैंभण, कलि-मथण, ऊभो सिरि "अंबर" डहै।
पतिसाह परीछे ए प्रसिध, "दल थंभण" राजा कहै ।।४।।"
रट्ठोड रूप राए दीनो, सुरतांण नांम दलथंभण।
हिंदुवै मुसलमांणो, विरदावियै जोध विरदंता ।।३।।

यद्यपि खानखांनान् महाराजा गजसिंह आदि की सहायता से दक्षिणी सेनाओं की दाल नहीं गलने दे रहा था, किन्तु वह फिर भी बार-बार विभिन्न स्थानों पर उपद्रव करती रहती थी। अतः बादशाह ने शाहजादे खुर्रम को उक बहुत बड़ी सेना का सेनापति बना कर दक्षिण में जाने का हुक्म दिया जिससे वहां के उपद्रव हमेशा के लिए समाप्त हो जायँ।[1]

शाहजादा खुर्रम ने जो उन दिनों बागी होने की सोच रहा था, बनावटीपन से बादशाह के प्रति बहुत भक्ति-भाव दिखा कर उससे शेर सुलतान को मांग लिया और दक्षिण फतह करने का वादा किया। खुर्रम अपनी विशाल सेना के साथ बुरहानपुर पहुँचा। उसने महाराजा गजसिंह को सेनापति बनाया; दक्षिणी सेना भाग गई:—

"ताबीन दीन हिंदु तुरक, अउब पेख आतम सकति।
'दलथंभ' दळा विच थप्पियौ, जंतखंभ सेनाधपति ।।"

इस सफलता पर महाराजा गजसिंह का मंसब ५००० जात का कर दिया[2] साथ ही उन्हें नक्कारा, तोग, सुनहरी साज के घोड़े तथा जालोर तथा साँचोर के परगने दिये:—

---

१—वीर विनोद, भाग २, पृष्ठ ८१६; डॉ० ओझा– "जोधपुर राज्य का इतिहास" भाग १, पृ० ३६० तथा आसोपा पृ० ३५२ के अनुसार वि० सं० १६७६ (ई० सन् १६२२) में बादशाह ने खुर्रम को भेजा।

२—तुजुक जहांगीरी, जहांगीरनामा, वीर विनोद तथा अन्य ग्रंथों में इस अवसर पर गजसिंह का मसब ४००० सवार का किया जाना लिखा है।

३—वीर-विनोद भाग २, पृ० ३०५। डॉ० ओझा–जोधपुर राज्य–भाग १, पृ० ३६०, रेऊ– "मारवाड़ का इतिहास" पृ० २०१ के अनुसार बादशाह ने महाराज की दक्षिण की इन वीरताओं से प्रसन्न हो कर वि० स० १६७६ की चैत्र सुदि ६ (ई० सन् १६२२ की ११ मार्च) को इन्हें नक्कारा उपहार में दिया।

"महण-रम्भ मथियो, तेग तुडि दक्खण मारी।
पातिसाह हुइ प्रसन, हुकम किय पंच हजारी॥
मंडोवर नर-समंद, सीस मनसप वध्धारे।
दे नग्गारा तोग, तुरी साकति सिंगारे॥
फुरमास सुपारसि मोकली, दिढ़ राजा "दलथंभ" तूं।
जागीर दीध जोगणि-पुरे, कणिया-गिर सांचोर सूं॥"

तत्पश्चात् महाराजा गजसिंह ने मलिकापुर, रोहिण-खेड़ा, बालापुर महकर, निरोह, खिड़की, दौलताबाद, मुरगीपट्टन, खांनदेश, महाराष्ट्र, बराड़, अहमदनगर तथा सेतुबंध रामेश्वर तक सब स्थानों पर दक्षिणी सेना को परास्त कर दिया। इस पर सम्पूर्ण दक्षिणी सेना ने संगठित होकर पुनः महाराजा पर आक्रमण किया। इन्होंने बड़े जोश के साथ अपनी सेना को तैयार कर के प्रत्याक्रमण किया जिससे दक्षिणी सेना भाग गई।

महाराजा गजसिंह ने वैसे तो दक्षिण में कई स्थानों पर विजय प्राप्त की किन्तु उनमें निम्न पाँच स्थान अतिमहत्त्वपूर्ण थे— १ महकर, २ मेल्हाना, ३ बालापुर, ४ बुरहानपुर तथा ५ दक्षिण के शेष प्रान्त। जब साल भर तक दक्षिणी सेनाएँ महाराजा से लगातार परास्त होती रहीं, तो "अंबर" ने सभा कर के कहा कि उत्तरी सेना के सामने अपना पुरुषार्थ नहीं चलेगा और उसने बादशाह की अधीनता स्वीकार कर के संधि करली।

इस प्रकार महाराजा गजसिंह के सेनापतित्व में शाहजादे खुर्रम ने लगभग ढ़ाई-तीन मास में ही दक्षिणियों को अपने अधीन कर लिया और उसने भीम सीसोदिया[1] को भी विदा कर दिया। बादशाह का नूरजहाँ के बहकावे में आ कर खुर्रम को बादशाहत से वञ्चित करने के प्रयत्न करने के कारण शाहजादे खुर्रम के दिल में बादशाह के प्रति विद्रोह की अग्नि जल रही थी, अतः जिस "शेर सुलतान" (शाहजादे खुसरो) को बादशाह से मांग कर अपने साथ लाया था, उसे उसने मरवा डाला:—

"आणियो द्रोह अंतहकरण, पाडी खुरमह पंतरण।
ततकाल "सेर" सुरताण रो, कीधो अज्जुगतो मरण॥२॥ (पृ० १०७)

---

१—'रेऊ' ने "मारवाड़ के इतिहास" पृ० २०३ में लिखा है:—

"भीम मेवाड़ की उस सेना का सेनापति था, जो उस समय महाराणा कर्णसिंह की तरफ से बादशाही सेना में रहा करती थी। जहांगीर ने भीम को राजा की पदवी तथा टोडे की जागीर दी थी। कुछ समय बाद ही वह बादशाह की कृपा से पांच हजारी मंसब तक पहुँच गया था।"

'शेर सुलतान' (शाहजादे खुसरो) का वध करवा कर शाहजादा खुर्रम खांनखांनान् के साथ बुरहानपुर से मांडव आया। खुर्रम के साथ एक कुशाग्र-बुद्धि ब्राह्मण मंत्री था। इसका नाम सुन्दर था। बाद में इसकी वीरता से प्रसन्न होकर बादशाह ने इसे राजा विक्रमाजीत रायरायान की उपाधि दी थी। शाहजादे खुसरो (शेर सुरतांण) को मरवाने में इसका भी हाथ था।

मांडव पहुँच कर खुर्रम ने महाराजा गजसिंह को अपने पास बुलाया तथा उनकी वीरता की प्रशंसा करते हुये इन से गले मिला। फिर इन्हें जोधपुर जाने के लिए विदा कर दिया। महाराजा अपनी राजधानी लौटे[1]। जहाँ प्रजा ने उनका हृदय से स्वागत किया।

महाराजा गजसिंह लगभग छः मास तक अपनी राजधानी जोधपुर में बड़े ठाट-बाट से रहे। उन्हीं दिनों खबर मिली कि शाहजादा खुर्रम बागी हो गया जिससे शाही-क्षेत्रों में बड़ी उथल-पुथल हो रही है तथा खुर्रम के इस व्यवहार पर बहुत दुःखी व क्रोधित होकर[2] बादशाह ने उसे पकड़ने की आज्ञा दे दी:—

---

१—डॉ० ओझा 'जोधपुर राज०' भाग १, पृ० ३९०; पं० रामकर्ण आसोपा 'मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास' पृ० ३५२ के अनुसार महाराजा गजसिंह खुर्रम से विदाई लेकर बादशाह के पास गये और बादशाह से आज्ञा लेकर वि० सं० १६७९ (ई० सन् १६२२) के भाद्रपद शुक्ला १० को जोधपुर लौटे।

२—वीर विनोद, भाग २, पृ० २८१, २८२ के अनुसार —बादशाह खास अपनी तुजुक जहांगीरी नामक किताब में निहायत रंज से लिखता है :—

"वह पर्वरिशें और मिहर्बानियें, जो उस (खुर्रम) के हक़ में मुझ से जुहूर में आई हैं, मैं कह सकता हूं कि अब तक किसी बादशाह ने अपने बेटे पर न की होगी; जो कुछ मेरे बाप ने मेरे भाइयों को उहदे दिये थे, मैंने उसके नौकरों को इनायत किये, और ख़िताब व नेज़ा और नक्कारा उनको दिया गया, जैसा मैं सिलसिलेवार इस किताब में पहले लिख आया हूं, पढ़ने वालों से पोशीदा न रहेगा; जिस कदर तवज्जुह और मिहर्बानी उस पर की गई, कलम को उसके लिखने की ताकत नहीं है, जियादा रंज के सबब नहीं लिखा जा सकता, इस वक्त में जब कि सफ़र की थकान और मिज़ाज की कमज़ोरी और आवहवा की ना मुवाफ़क़त मौजूद है, मुझको सवार होकर ऐसे नालायक बेटे की तरफ़ चलना पड़ता है, बहुत से नौकर जिनको बहुत वर्षों तक मैंने पाला था, और अमीरी के दरजे पर पहुंचाया था और वह आज के दिन उज़बक या क़ज़लबाश क़ौम की लड़ाई में काम आते, वे बेदौलत (खुर्रम के लिए बादशाह द्वारा कुपित होकर रखा हुआ नाम) की बदबख्ती से बेफायदा सज़ा को पहुंचे, और मेरे हाथ से ख़राब हुए; लेकिन मैं खुदा का शुक्र करता हूं कि उस बुज़ुर्ग और पाक ने इस कदर हिम्मत और बुर्दबारी मुझको बख्शी है कि इन तमाम तक्लीफ़ों को उठा लूंगा, और

हठ-वादा हजरति, कोपि हटियो काळ'ग्रळ।
प्रळै-काळ उतपात, जांण बंधी वड मंडळ॥
आप मुख कियो हुकम, चोट हुई नग्गारां।
चडे मीच चंचळे, कूच कीयो दळकारां॥
जिहगीर कहै जमरूप हुई. खुरम कहां जाइ बप्पडो।
पैसै पयाळ अंबर चडै, जिहां जाइ वहां पक्कडो॥३॥

एक विशाल शाही-सेना खुर्रम के विरुद्ध रवाना हुई। खुर्रम भी मांडव से दल-बल सहित रवाना[1] हुआ। वह अजमेर से सांभर होता हुआ रणथम्भोर आया।

खुर्रम ने भीम सीसोदिया[2] के पास मेड़ते[3] हुक्म भेजा कि तुम सादूल को हराकर अजमेर पर कब्जा कर लो। खुर्रम की आज्ञानुसार भीम ने अजमेर पर चढ़ाई कर दी। सादूल कायर की तरह पहाड़ों में भाग गया किन्तु भीम उसे पकड़ कर खुर्रम के पास ले गया :—

उतारै अजमेर सूं, खुरम सनमुख आंण।
कर साहै 'सादूळ' नुं, खेलायो खूमांण॥३॥

खुर्रम अपनी सेना के साथ सीकरी पहुंचा। वहाँ के जूझारों ने खुर्रम से युद्ध करने के लिए तलवार चलाने के स्थान पर अपने आपको गढ़ में छुपा लिया।

---

अपनी उम्र के दूसरे अहवाल की तरह पर पूरा करके आसान कर लूंगा, लेकिन जो बात मेरे दिल पर भारी गुजरती है, और मेरे गैरत्दार मिज़ाज को परेशानी में डालती है, वह यह है कि ऐसे वक़्त में मुनासिब था कि मेरे नेकबख्त लड़के और साफ़ दिल सर्दार आपस में एक इरादा होकर कन्धार और खुरासान की कारगुज़ारी को, जो हिन्दुस्तान की बादशाहत के लिये इज्ज़त है, इख्तियार करते, इस बे-नसीब ने अपने पांव पर कुल्हाड़ी मार कर, इस इरादे को रोक दिया और कन्धार के मुआमले की गिरह मेरे दिल में पड़ी रह गई, जिसका सुलझना देर में होगा, मैं उम्मेद रखता हूं कि बुज़ुर्ग खुदा इन फिक्रों को मेरे दिल से दूर करेगा।"

१—जहाँगीर का आत्मचरित—जहाँगीरनामा (तुज़ुक जहाँगीरी) पृ० ७६२, अनुवादक—ब्रजरत्नदास। प्रकाशक-नागरी प्रचारिणी सभा, काशी, प्रथम संस्करण, संवत् २०१४—देवीप्रसाद ऐतिहासिक पुस्तक माला २१ के अन्तर्गत।

२—भीम सीसोदिया महाराणा अमरसिंह का छोटा पुत्र था। शाहजादे खुर्रम के बागी होने पर यह बादशाह की सेवा से हटकर खुर्रम की ओर मिल गया।

३—मुहणोत नैंणसी री ख्यात भाग १, पृ० ३०-३१ के अनुसार उस समय मेड़ता बादशाह की ओर से भीम को जागीर में दिया हुआ था।

खुरम पोहतो सीकरी, है खढिए इळकार।
झूंझारे गढ़ झल्लिया, नह झल्ली तरवार।।१।। पृ० १२७

खुर्रम ने खांनखांनान् अब्दुर्रहीम तथा अपनी विशाल सेना के साथ दिल्ली की ओर कूच किया। जब बादशाह से तीन योजन दूर रहा तब उसने अपनी सेना के तीन भाग किये—१. भीम सीसोदिया के सेनापतित्व में, २. सुंदर ब्राह्मण (राजा विक्रमाजीत रायरायांन) के सेनापतित्व में और ३. अब्दुर्रहीम खान-खांनान् के पुत्र दाराब खाँ के सेनापतित्व में। घमासान लड़ाई हुई[1]। दोनों ओर के कई योद्धा काम आये। भीम सीसोदिया ने शाही सेना का बहुत संहार किया। उसी समय खुर्रम का सेनापति सुन्दर ब्राह्मण (राजा विक्रमाजीत रायरायांन) मारा गया[2]।

यद्यपि अब्दुल्ला खां का खुर्रम की फौज में मिल जाने के कारण शाही फौज की पराजय निश्चित थी, किन्तु खुर्रम के मंत्री सुन्दर ब्राह्मण के गोली लगते ही उसकी सेना में खलबली मच गई और उसकी विजय पराजय में परिणत हो गई। दोनों ओर से युद्ध बन्द हो गया। यद्यपि बादशाह की विजय[3] हुई किन्तु वह विजय किन परिस्थितियों में हुई इसके लिए बादशाह विचार में पड़ गया। अब्दुल्ला खां जैसा विश्वस्त सेनाध्यक्ष भी शाही सेवा को छोड़ कर खुर्रम की ओर मिल गया तो दूसरों द्वारा भी उसका अनुकरण करने की सम्भावना थी:—

---

१—वीरविनोद भाग २, पृ० २८३।

२—जहाँगीर का आत्मचरितः— जहाँगीरनामा (तुजुक जहाँगीरी)—अनुवादक-व्रजरत्नदास, पृष्ठ ७६९ से ७७३ तक में सम्पूर्ण घटना चक्र का सविस्तार वर्णन है। तथाः— मुगल दरबार भाग १— मआसिरुल उमरा (मुगल दरबार के हिन्दू सरदारों की जीवनियां) अनुवादक-व्रजरत्नदास, प्रकाशक-नागरी प्रचारिणी सभा काशी, देवीप्रसाद ऐतिहासिक पुस्तकमाला ९ के अन्तर्गत, प्रथम संस्करण संवत् १९८८ वि०, पृष्ठ ३८३ से ३९५ तक के अनुसार जहाँगीर के अठारवें जलूसी वर्ष हि० सं० १०३२ में परगना कोटला में शाही सेना और शाहजादे खुर्रम की सेना में मुठभेड़ हुई जिसमें शाही सेना के हरावल में नियुक्त अब्दुल्ला खां दस सहस्र फौज के साथ सुन्दर ब्राह्मण (राजा विक्रमाजीत रायरायांन) के साथ बनाई हुई पूर्व योजना के अनुसार शाही सेना को छोड़ कर शाहजादे की सेना में मिलने के लिए दौड़ा। सुन्दर ब्राह्मण भी उसकी तरफ बढ़ रहा था कि एकाएक एक गुप्त गोली आकर उसके शिर में लगी जिससे उसका काम तमाम हो गया।

वीर विनोद भाग २, पृ० ३०६ से भी इसकी पुष्टि होती है।

३—जहाँगीर का आत्मचरित- जहाँगीर नामा (तुजुक जहाँगीरी) अनुवादक व्रजरत्नदास, पृ० ७६९ से ७७३ तक।

घर फूटो घर कारणैं, घर में लग्गी लाहि।
जे जीतो तो हारियौं, दिल्लीवै पतिसाह ॥२॥ (पृ० १४२)

बादशाह का खुर्रम के उपद्रव से दुःखी व चिंतित रहने के कारण, उसके वजीरों ने सलाह दी कि विश्वासपात्र राठौड नरेश महाराजा गजसिंह को बुलाया जाय तो कभी पराजय का मुँह नहीं देखना पड़ेगा:—

वडे वजीरे मंत्रिए, कहियो बयण विचार।
जो आवै राठौड नृप, तो नह आवै हार ॥३॥

बादशाह ने इस सलाह से पूर्ण सहमत होते हुए महाराजा गजसिंह को अपने पास बुलाने के लिए फरमान भेजा जिसमें महाराजा से अपनी लज्जा रखने की प्रार्थना की:—

आप कहै पतसाह अचनग्गल । 'गाजीसाह' कमणा तो जांमल ।
तूं खुरसांण हिंदुवां आगल । किलंबां-रांइं लिखे इम कागल ॥१॥
खांडे-राव सिरै नव खंडां । मारू तो सिर भारथ मंडां ।
भारथ भलायो तो भूग्र डंडां । मांडे तूं थांभां ब्रहमंडां ॥२॥
तूं राजा दलथंभ कहायो । ए भर भार भुजें तो आयो ।
इल साईजादै दुंप उठायो । पातसाह फुरमांण पठायो ॥३॥
हुकम लिखे मोकलियो हजरति । तांय पहूंतो जोधां तख्तति ।
कमध वडी तो पासि करामति । पति मो रखी कहै दिल्लीपति ॥४॥

महाराजा गजसिंह, अपने राज्य का प्रबन्ध करके वि० सं० १६८० के चैत्र मास की शुक्ल पक्ष की एकादसी को रवाना होकर, वि० सं० १६८० वैसाख सुदि १२, ई० सन् १६२३ ता० १ मई को बादशाह के पास पहुँचे[1]:—

दे नीसांणां घाऊ, चैत सुदी एकादसी ।
चढे कमंधां-राऊ, दिल्लीवै सुरतांण दिस ॥३॥ (पृ० १७१)

महाराजा गजसिंह अपने साथ निम्न सुभटों को लेकर जोधपुर से रवाना हुए। जब महाराजा गजसिंह बादशाह के पास पहुचे तो वह भुजायें पसार कर इनसे गले मिला[2] और कुशल-मंगल पूछ कर इनकी बहुत प्रशंसा की। बादशाह

---

१—"जोधपुर राज्य का इतिहास" डॉ० गौरीशंकर हीराचंद ओझा, पृ० ३९१

२—पं० गौरीशंकर हीराचंद ओझा ने अपने 'जोधपुर राज्य के इतिहास' पृ० ३९२ में जोधपुर राज्य की ख्यात के आधार पर लिखा है कि बादशाह जहांगीर उन दिनों अजमेर में था। उसने शाहजादे परवेज को खुर्रम पर भेजने का निश्चय कर आगरे की तरफ प्रस्थान किया और गजसिंह को भी बुलवाया जो चाडसू (चाटसू) नामक स्थान पर जाकर उससे मिल गया।

ने महाराजा गजसिंह को शाहजादे खुर्रम से युद्ध करने का बीड़ा देकर, शाहजादे परवेज के साथ जाने का हुक्म दिया[1] :—

'परवेज' साह सत्थे, दे कमधज लज भूडंडे।
सुरतांण खुरम मत्थे, दे बीड़ो कीध फुरमांण ॥७॥ (पृ० १७८)

शाहजादे परवेज और महाबत खां की फौज के साथ महाराजा गजसिंह आगे बढ़े। बराड़ के पास युद्ध हुआ जिसमें खानखांनान् अब्दुर्रहीम को कैद किया गया[2]।

---

१—वीर विनोद भाग २ पृ० ३०६ तथा भाग २ के ही पृ० ८१९ के अनुसार बादशाह से शाहजादा खुर्रम बागी हुआ, उसके मुकाबले के लिए शाहज़ादा पर्वेज और महाबत खां के साथ विक्रमी १६८० ज्येष्ठ कृष्ण ५ (हि० १०३२ ता० १९ रजब = ई० १६२३ ता० १९ मई) को यह (राजा गजसिंह) पांच हजारी जात व चार हजार सवार का मंसब पाकर मुकर्रर हुए, और इनको पहली तरक्की के साथ जालोर और दूसरी तरक्की के साथ फलौदी का परगनह मिला, इसी वर्ष में मेड़ता भी मिल गया। जहांगीर का आत्म चरित—जहांगीरनामा (तुजक जहांगीरी), पृ० ७७७ में बादशाह जहांगीर ने बागी खुर्रम का पीछा करने के लिए शाहजादे पर्वेज के साथ भेजे जाने वा सुभटों में गजसिंह को 'महाराजा गजसिंह लिखा है। अतः इन्हें महाराज की उपाधि पहले मिल चुकी थी या उस समय दी गई होगी।

२—वीर वीनोद पृ० २८४, २८५, २८६ में खानखांनान् अब्दुर्रहीम के कैद होने की घटनाओं का वर्णन निम्न है :—

'शाहजादा पर्वेज बंगाले से शाही खिदमत में हाजिर हुवा। बादशाह जहांगीर ने उसको शाही फौज् का अफसर बनाकर शाहजादे खुर्रम के पीछे रवाना किया और पर्वेज का मददगार महाबतखां हुआ। शाही फौज जब मालवे में पहुंची तो शाहजादे शाहजहां ने भी अपनी फौज उसके मुकाबले को रवाना की, लेकिन रुस्तमखां (जिसको शाहजादे शाहजहां ने अवना दरजे से पच हजारी मंसब देकर गुजरात का सूबेदार बनाया था) भाग कर महाबतखां व पर्वेज की फौज से गए अपने साथियों से जा मिला, जिससे शाहजहां की फौज का इन्तिजाम बिल्कुल बिगड़ गया और कुछ अपने साथी सरदारों से शाहजादे का एतिबार उठ गया, तो जो अपनी फौज थी उसको बुलाकर किले मांडू से नर्मदा के पार होकर बैरमबेग बख्शी को थोड़ी फौज के साथ नर्मदा के किनारे छोड़कर आप किले आसेरगढ़ व बुर्हानपुर की तरफ चला गया, किसी कदर नर्मदा पार जो किश्तियां थीं वे बैरमबेग ने अपने कब्जे में कर ली। इस वक्त मुहम्मद तकी बख्शी ने एक चिट्ठी पकड़कर शाहजादे खुर्रम को नज् की, जो खानखांनान् अब्दुर्रहीम की तरफ से महाबतखां के नाम लिखी गई थी, उसमें शिअर दर्ज था—

सद् कसब नजर निगाह मेदारन्वम्।
वरना विपरीदमे ज़ि बे आरामी ॥

आमा किरि गजदळ रपडिया। खूंदालम कट्टक इम खड़िया ॥
राडि बरारी फूंके पडिया। खांनखांन जंजीरे जडिया ॥१॥'
(पृष्ठ १८६)

शाहजादा खुर्रम वहाँ से भागकर किले आसेरगढ़ व बुरहानपुर होता हुआ उड़ीसा, ढाका (बंगाल) में आया और वहाँ से वह इलाहाबाद व जौनपुर की ओर बढ़ा। इधर महाराजा गजसिंह भी शाही सेना के साथ हरावल (अग्रभाग)

---

अर्थ :—मुझको सैकड़ों आदमी निगाह रखते हैं, नहीं तो बेकरारी से निकल भागता।

जब यह चिट्ठी खानखांनान् को मय उसके लड़के के तलब करके शाहजादे ने दिखलाई तो उससे कुछ जबाब न दिया गया, इसलिए कैद किया गया।

शाहजहां किले आसेर में बहुतसा खटला मय लौण्डी बंदियों के छोड़ कर गोपालदास राजपूत को वहां का हाकिम बनाने के बाद आप बुरहानपुर की तरफ चला गया।

पीछे से शाहजादा पवज मय महाबतखां के शाही फौज को लेकर नर्मदा नदी पर आया लेकिन बैरमबेग शाहजादे खुर्रम का मुलजिम पेश्तर से ही किश्तियों को अपने कब्जे में कर लेने से दक्षिणी किनारे को तोपखाने व अपने बहादुर सिपाहियों से मजबूत करके लड़ाई को तय्यार था। महाबतखां ने नदी उतरना मुश्किल जान कर खानखांनान् अब्दुर्रहीम को पोशीदा लिखावट से अपनी तरफ मिलाया। उस बूढ़े ने भी महाबतखां के दाव में आकर शाहजादे को फरेब से कहा कि अब सुलह इख्तियार करना बिहतर है, मैं आपका खैरख्वाह हूँ, अगला कुसूर मुआफ कर दीजिए अब हर्गिज खिदमत गुजारी में फर्क न आवेगा। शाहजादा खुर्रम उसके कहने को सच मान गया और कुरआन की सौगन्द दिलाने पर उसको महाबतखां की तरफ रवाना किया, और उसके बेटों को अपने कब्जे में रक्खा, उसको चलते वक्त लाचारी से यह भी कहा कि हर तरह इज्जत हाथ से न देना चाहिए। खानखांनां दक्षिणी किनारे से हुक्म के मुवाफिक सुलह के लिए तहरीरी शर्तें कर रहा था जिससे जंगी लोग मय बैरमबेग के सुस्त हो गये। रात के वक्त शाही फौज के मुलाजिम नदी उतर आये और खानखांनां उनसे मिल गया। बैरमबेग ने भाग कर शाहजादे को इस हाल की खबर दी, शाही फौज ने बुर्हानपुर तक पीछा किया और शाहजादा खुर्रम गोलकुण्डा वगैरह गैर अमलदारी में होता हुआ उड़ीसा की तरफ पहुँचा।

बादशाह जहांगीर ने शाहजादे पर्वेज मय शाही लश्कर व बड़े अमीरों के बुर्हानपुर की तरफ से इलाहाबाद जाने का हुक्म दिया और पर्वेज को यह भी लिखा है कि—'खानखांनान् अब्दुर्रहीम नज़रबन्द रक्खा जावे क्योंकि उसका बेटा दाराबखां शाहजहां के पास है, पर्वेज ने वैसा ही किया।

जहांगीर का आत्मचरित—जहांगीरनामा (तुजुक-जहांगीरी) पृ० ७७७, ७७८, ७९१ से ८०१ तक में भी इसका उल्लेख है।

में रहकर खुर्रम का सामना (मुकाबिला) करने इलाहाबाद, काशी, गया की यात्रा करते हुए टोंस नदी के किनारे कोरटा में पहुँच कर ठहर गये। उस समय खुर्रम का पड़ाव खैरगढ़ में था। इससे दोनों की सेनाओं के बीच केवल दो कोस का फ़ासला रह गया। खुर्रम की सेना के अग्रभाग में महाराणा अमरसिंह का पुत्र सीसोदिया भीम अपने चुने हुए साथियों सहित नियत हुआ। इसके अतिरिक्त अब्दुलाखाँ, दरियाखाँ, पहाड़खाँ, कल्याणसिंह का पुत्र भीमसिंह राठौड़, बलु का पुत्र पृथ्वीसिंह, रामा का पुत्र हरदास तथा खुर्रम की सेना के अनेक योद्धा थे। शाहज़ादे खुर्रम ने बड़े जोश के साथ विशाल शाही सेना का सामना करने की तैयारी की।

शाहजादे खुर्रम ने अपनी सेना के सेनापति भीम सीसोदिया की वीरता का बखान करते हुए उसे उत्साहित किया और युद्ध का सारा उत्तरदायित्व उस पर डाला :—

'तांम रांण सीसोद, खुरम सुरतांण पडिग्गर।
मुझ सेन दळ-थंभ, आज कुंण तूझ बराबर॥
दिल्ली दावा-मुदी, तूं हिंज आगळ है रांणां।
तो दादौ 'संग्राम', ग्रहण मोखण सुरतांणां॥
खूंमांण दळे सुरसांण सूं, कमण जुद्ध मंडै बियौ।
'भीमेण' ऊठि 'अमरेस' रा, तो सिरि नेत परट्ठियौ॥५॥

भीम सीसोदिया ने भी बड़े उत्साह के साथ क्षत्रियोचित शौर्य का परिचय दिया।

शाही सेना के अग्रभाग में शाहजादे परवेज और महाबत खाँ की सलाह से महाराजा गजसिंह रखे गये।

अघपत्ति चढ़ै देव मैं अंस। रजपूत चढ़े छत्तीस वंस॥
मंडोवर राजा मुहरि मंड। डावै ली जोगणि भुजाडंड॥४७॥
राठोड बधे मेळसी राड। मुहरावत सिगळै मारवाड़।
गयणाग लागि ऊससै गात। हूओ हरोळ हिंदुवां छात॥४८॥

महाराजा गजसिंह के साथ आंबेर के राजा जयसिंह, बीकानेर के राजा सूरजसिंह, बुंदेला वरसिंघ देव, सारंगदेव, बहलोल खान, आलम खान आदि सुभट थे। अन्त में घमासान युद्ध प्रारम्भ हुआ। सीसोदिया भीम और महाराजा गजसिंह का मुकाबिला हुआ[२]। सीसोदिया भीम ने बड़ी वीरता

२—पं० विश्वेश्वरनाथ रेऊ 'मारवाड़ का इतिहास' प्रथम भाग पृ० २०३; पं० रामकर्ण आसोपा कृत मारवाड़ का सक्षिप्त इतिहास' पृ० ३५३, ३५४, ३५५ तथा

दिखलाई। उसने जटाजूट (जोताजोत) नामक एक भयंकर हाथी का भी काम तमाम कर दिया। सीसोदिया भीम और महाराजा गजसिंह में परस्पर भयंकर युद्ध हुआ। भीम का शरीर छलनी होगया। उसकी वीरता की जितनी प्रशंसा की जाय, कम है। अन्तिम समय तक लड़ता हुआ वीरगति को प्राप्त हुआ। भीम के साथ मानसिंघ सीसोदिया (शक्तावत)[1] कल्याणसिंह सीसोदिया, हरिदास राठौड़, कचरा कूंपावत, हरिसिंह भाटी आदि सुभट भी वीरगति को प्राप्त हुए:—

मानसिंघ सीसोद, भिडे रहियो भांणावत।
गोकळ[2] जीवत-संभ, विढ़े हूओ वड रावत॥
सीसोदो, 'कल्यांण' रहे रावत निम्भंयण।
हरीदास रट्ठवड, रहै 'कचरौ' रिण डोहण॥
हरिसिंघ हेक भाटी रहै, दुल्लह सुरतांणी घडा।
'भीमेण' रहतै 'अमर' रै, रहिया रावत अेतडा॥१०॥ (पृ० २४०)

भीम के मरते ही पहाड़खांन, दरियावखांन, अब्दुलाखां, हृदयनारायण हाडा, सादूळसिंह प्रमार[3], गयासबीर खोजा आदि भी खुर्रम के साथ कायरों की भांति भाग गये। यह युद्ध वि० सं० १६८१ की कार्तिक की पूर्णिमा शनिवार को हुआ था:—

सोळह सै संमत्त, हुओ जोगणपुर चाळै।
सम्मै एकासियै, मास काती वडाळै॥
पूनम थावरवार, सरद रित है पाळट्टी।
वीर खेत पूरब्ब रित्त हेमंत प्रघट्टी॥
सुरतांण खुरम भागौ भिडे, चाडि चकथां चक्कवै।
गजसिंघ प्रवाडौ खट्टियौ, बहै भीम चीतौडवै॥२०॥

---

कोपि तांम कमधज पछै उरि कूंत पहारै।
पयोधरा खडहडै हंस आया बळ हारै॥
—माला चरित्र पृ० २२A।

१—वीर विनोद, भाग २, पृ० २८६।

२—यह गोकळदास उक्त मानसिंह शक्तावत का भाई था। भीम के साथ बादशाह की सेना से मुकाबिला करते हुए यह भी पूर्ण घायल हो गया था। महाराजा गजसिंह द्वारा घायल अवस्था में युद्धस्थल से हटा लिया गया, जिससे बच गया। यह महाराजा गजसिंह के भूवा का लड़का भाई था। बाद में महाराजा ने इसे अपने राज्य में जागीर दी।
—मुहणोत नैणसी री ख्यात भाग १, पृ० २६

३—वीर विनोद भाग २ पृ० २८७।

## कवि केसोदास गाडण—एक परिचय

'गाडण' चारण-जाति के अन्तर्गत एक शाखा है। इस शाखा के चारणों एवं उनके निजी गांव 'गाडणां' के सम्बन्ध में कवि बांकीदास ने अपनी ख्यात[1] में लिखा है—'पसायत (फरसारांम) गाडण री बेटी नाम मेळी (महळी) आढ़ा नूं परणायी—मेळी रो सावको बेटो हो जिण नूं मारने पसायत (फरसरांम) रा बेटा आढां री जमी अपणाय गाडणां नामक नगरी बसायी वाप कनै (जयसलमेर में)।' गाडण शाखा के सभी चारण इसी गाडणां गांव से निकले माने जाते हैं। यह भी सत्य है कि इस गांव पर अद्यावधि गाडण-शाखा के चारणों का ही अधिकार रहा है। पुष्कर (अजमेर) में करणी-मंदिर के पुजारी और चारणों के गुरु महाराज श्री रामदासजी पाराशर ब्राह्मण की बही पृष्ठ २४५ पर गाडणों की वंशावली[2] दी है जो यहाँ उद्धृत की जाती है :—




उपर्युक्त वंशावली के आधार पर गाडण की नवमी पीढ़ी में सदमल हुआ। वह बड़ा ही योग्य व्यक्ति था। इसकी योग्यता और कुशाग्रबुद्धि से प्रभावित

---

१—बांकीदास ख्यात-बात संख्या २१८७, पृ० १८०।

२—इसी प्रकार की वंशावली चारणों के राव (भाट) हीरदानजी रामासणी वालों की बही में बताई गई है।

तत्कालीन लवेरा के ठाकुर गोविंददास भाटी ने उसे अपने पास रख लिया। गोविंददास भाटी उस समय मारवाड़ राज्य का प्रधान था। वह सदमल को अपने साथ जोधपुर-नरेश के पास ले आया। यहां आकर सदमल ने अपनी काव्य-रचना एवं विद्वत्ता के आधार पर जोधपुर-महाराजा शूरसिंहजी से विशिष्ट सम्मान प्राप्त किया। सदमल को दरबारी कवियों के मध्य स्थान मिलने के साथ-साथ संवत् १६५३ में महाराजा द्वारा लवेरा के निकट छींडिया-नामक ग्राम जागीर में प्राप्त हुआ जो अद्यावधि सदमल के वंशजों के अधिकार में है। छींडिया-ग्राम की जागीर के प्रमाण में महाराजा शूरसिंहजी ने ताम्रपत्र बनवा कर दिया जिसकी नकल निम्न है :—

श्री परमेश्वरजी



सही

श्रीकृष्णजी

सिधश्री महाराजाधिराज श्री सुरिजसिंघजी बचनातु चारण सदू (सदमल) गांडण नूं मया करै गांव १ छींडीयौ उदकी अंबा रै पत्र लिखी दियौ। षेत्र २ वी सोयलामां है। षेत्र २ वी चाराळिया मां है छीडीया भेळा घाती देसी संवत् १६५३ वृषे वदि १२ दुवे श्रीमुख

गाडण-वंशावली से स्पष्ट है कि कवि केसोदास गाडण प्रसिद्ध कवि सदमल गाडण का सब से बड़ा पुत्र था। लिखमीदास, क़िसनदास और माधोदास इनके तीन और छोटे भाई थे। प्रारम्भ में कवि केसोदास अपने पिता को जागीर में प्राप्त ग्राम छींडिया में ही रहे। उनके पिता सदमल गाडण का देहावसान संवत् १६६९ में हो गया। गांव छींडिया की श्मशान-भूमि में सदमल गाडण की स्मृति में छतरी बनी हुई है जिसके शिला-लेख को यहां उद्धृत करना उपयुक्त ही होगा—

"स्वस्ति श्री आईनाथ सत्य संवत् १६६९ पोह सुदी १३ सोमवार दिन छत्रड़ी गाडण सदूजी सिर केसव लिखमीदास किसना माधवदास कांम करायो ..............देवलोक"

पिता की भांति कवि केसोदास ने भी अपने काव्य-चातुर्य एवं व्यक्तित्व के प्रभाव से जोधपुर-नरेश महाराजा गजसिंह जी का राज्याश्रय प्राप्त किया।

महाराजा गजसिंहजी को अपने जीवन-काल में अनेक युद्ध लड़ने पड़े। कवि केसोदास ने इन युद्धों में प्रायः महाराजा के साथ ही रहे और उन्होंने महाराजा के रण-कौशल एवं उनकी शूरवीरता की प्रशंसा की। कवि केसोदास गाडण स्वामिभक्त तो थे ही परन्तु इसके साथ-साथ ईश्वरभक्त भी थे। ईश्वर में इनकी अटूट आस्था एवं अनुपम श्रद्धा थी। इनके समकालीन कवि महात्मा ईसरदास ने जिस प्रकार 'हरिरस' की रचना की है उसी प्रकार केसोदास गाडण ने भक्ति-विषयक 'विवेकवारता' ग्रंथ की रचना की। 'हरिरास' के सम्बन्ध में कवि केसोदास ने महात्मा ईसरदास की प्रशंसा करते हुए निम्न सोरठा कहा है—

जग प्राजळ तो जांण अक दावानळ ऊपरा।
राचियो रोहड़ रांण समंद हरि सूर वत ।।

इसके प्रत्युत्तर में महात्मा ईसरदास ने कवि केसोदास की कविता से प्रभावित होकर कहा कि १२० शाखाओं के चारण-कवियों ने अपने परमार्थ के लिए ही 'विवेकवारता' ( नीसांणी छंद ) की रचना की है। इसके सम्बन्ध में महात्मा ईसरदास का निम्न सोरठा प्रसिद्ध है :—

नीसांणंद नीसांण केसव परमारथ कियो।
पोह स्वारथ परमांण, सौ वीसोतर वरण सिर ।।

महात्मा केसोदास के सम्बन्ध में यह प्रसिद्ध है कि वे गेरुवे वस्त्र ही धारण करते थे और अपने आप को गोरखनाथ की शिष्य-परम्परा में मानते थे।[1]

---

१—इतिहास-प्रसिद्ध नेता मुंहता नैणसी अपनी संगृहीत गांवों की तवारीख में छीड़िया ग्राम के विषय में निम्न प्रकार से लिखा है—

छीड़ीयो राजा श्री सूरसिंघजी रो दत्त गाडण।
सदू दूदावत नूं हमै माधोदास बेटो सदू रो चारण ।।

इसी पृ० १—यह किंवदंती प्रचलित है कि बाल्यकाल में खेलते हुए एक स्थान पर कवि केसोदास की भेंट एक साधु से हुई। चारण-जाति का जान कर साधु ने बालक केसोदास से कुछ कविता कहने के लिए कहा, तब उसने अपने पिता द्वारा रचित महाराजा शूरसिंघजी की प्रशंसा का एक गीत सुनाया। इस पर साधु के यह पूछने पर कि वह किसी साधु के बारे में भी कुछ जानता है तब केसोदास ने निम्न दोहा सुनाया—

सोहे मुद्रा सोवनी मुकुट जटा सिर माथ।
अमर हूओ घर ऊपरै रंग हो गोरखनाथ ।।

इस सम्बन्ध में यह बात प्रचलित है कि एक समय राव रतन हाडा के निमन्त्रण पर वे बूंदी गए। इस समय उनके साथ एक अन्य कवि भी था। केसोदास साधु के समान ही गेरुवे वस्त्र धारण किए हुए थे और साथ वाला व्यक्ति सुन्दर वेश-भूषा में था। इसलिए राव रतन ने इसे ही प्रसिद्ध केसोदास समझकर उसका अत्यधिक मान-सम्मान किया और कवि केसोदास खड़े ही रह गए। केसोदास वहां से शीघ्र लौट पड़े। लौटते समय महल की सीढ़ियों से उतरते हुए, उन्होंने राव रतन के सम्बन्ध में अनेक दोहे कहे जिनमें से बहुत से अप्राप्य हैं। एक दो दोहे यहाँ द्रष्टव्य हैं—

गीतां दूहां कवतडां मूळ न राचै मन्न।
कपड़ो नूर खुदाय रो रीझै राव 'रतन्न'॥

**कवि के जन्म-संवत् पर विचार—**

पर्याप्त खोज के अनुसार आज भी प्रसिद्ध कवि केसोदास गाडण के जन्म-संवत् के विषय में प्रामाणिक रूप से कुछ भी नहीं कहा जा सकता, केवल अनुमान ही लगाया जा सकता है। ईश्वर-काव्य-गुम्फिका प्रथम भाग के अन्तर्गत प्रकाशित हरिरस की भूमिका में सम्पादक ठा० किशोरसिंहजी बार्हस्पत्य ने यह प्रमाणित किया है कि ईसरदासजी का जन्म-संवत् १५९५ में हुआ था। जैसा कि पूर्व के पृष्ठों में कहा जा चुका है, कवि केसोदास ने महात्मा ईसरदास के हरिरस की प्रशंसा की और ईसरदास ने कवि केसोदास-कृत विवेकवारता की प्रशंसा की।

केसोदास ने अपने 'गजगुण-रूपक-बंध' की रचना 'विवेक-वारता' के बाद में ही की, क्योंकि कवि गज-गुण-रूपक-बंध में मेवाड़ के राणा भीम सीसोदिया की मृत्यु-संवत् १६८१ लिखता है जो प्रामाणिक है, जब कि विवेक-वारता की प्रशंसा करने वाले महात्मा ईसरदास की मृत्यु के पश्चात् भी केसोदास अनेक वर्षों तक जीवित रहे। इस सम्बन्ध में एक यह भी प्रमाण है कि संवत् १६८३ में जोधपुर-नरेश गजसिंह ने केसोदास को सोबड़ास-नामक गांव जागीर में दिया था। अतः यहां यह स्पष्ट हो जाता है कि केसोदास महात्मा ईसरदास के समकालीन होते हुए भी आयु में उनसे छोटे थे। ईसरदास की मृत्यु-संवत् १६७५ के आस-पास मानी जाती है और इस समय उनकी आयु ८० वर्ष के लगभग थी

---

यह दोहा सुनकर साधु बड़ा प्रसन्न हुआ। कहते हैं कि यही साधु के आशीर्वाद से केसोदास को बाबा गोरखनाथ के दर्शन हुए। उन्होंने मन ही मन समझ लिया कि यही साधु गोरखनाथ है।

तो यह स्वाभाविक ही है कि संवत् १६८३ में महाराजा गजसिंहजी से ग्राम प्राप्त करने वाले कवि केसोदास का जन्म ईसरदास के जन्म-संवत् १५६५ के बाद ही हुआ होगा।

कवि केसोदास गाडण के पिता की मृत्यु-संवत् १६६६ के पूर्व ही हो चुकी थी, जैसा कि उनकी छतरी (स्मारक चिन्ह) के शिलालेख से प्रकट है और ईसरदास की मृत्यु-संवत् १६७५ के आस-पास मानी जाती है। दोनों ही के मृत्यु संवत् में कोई विशेष अन्तर नहीं हैं। कवि ईसरदास और केसोदास के पिता सदमल गाडण भी समकालीन ही थे। स्व० श्री किशोरसिंहजी बार्हस्पत्य ने हरिरस की भूमिका में महात्मा ईसरदास का जन्म-संवत् १५६५ सिद्ध किया है। इसके आधार पर सदमल गाडण का जन्म-संवत् अनुमानतः १५८५ और १५६० के मध्य ही ठहरता है। केसोदास सदमल के सब से बड़े पुत्र थे और यदि २५ वर्ष की आयु में सदमल के प्रथम पुत्र का जन्म माना जाय, तो कवि केसोदास का जन्म संवत् १६१० से १६१५ के बीच ही माना जा सकता है।

कवि केसोदास के जन्म-संवत् के निर्णयार्थ एक अन्य घटना भी विचारणीय है। केसोदास के समसामयिक कवि पृथ्वीराज राठौड द्वारा प्रसिद्ध ग्रंथ 'वेलि किसन रुकमणी री' की रचना-संवत् १६३७ में की गई। ग्रंथ की उच्चता एवं उसमें प्रकट अद्भुत कवित्व-शक्ति ने तत्कालीन कवि-समाज में उक्त रचना को पृथ्वीराज राठौड़ द्वारा रुचि होने में सन्देह उत्पन्न कर दिया। यह शंका की जाने लगी कि इस प्रकार की रचना किसी चारण कवि द्वारा ही की जा सकती है। इस पर महाकवि पृथ्वीराज राठौड ने इस शंका के निवारणार्थ कवियों का सम्मेलन किया जिसमें मारवाड़ के चार प्रसिद्ध चारणों को आमन्त्रित किया। ये चार कवि[1] माधोदास दधवाड़िया, केसोदास गाडण, माला सांदू तथा दुरसां आढा थे। चूंकि वेलि की रचना-संवत् १६३७ में हुई और १६५७ में इस ग्रंथ के ग्रंथकार पृथ्वीराज राठौड का स्वर्गवास हो गया। अतः यह सम्मेलन निश्चय ही संवत् १६४५ के आस-पास ही हुआ होगा; क्योंकि जब ग्रन्थ की रचना संवत् १६३७ में हुई तो इसके पश्चात् कुछ समम इसकी प्रतियाँ लिखने में लगा होगा और फिर इसकी प्रसिद्धि फैलने में ८-१० वर्ष का समय तो अवश्य ही लगा होगा।

---

१—'वेलि क्रिसन रुकमणी री' राठौड महाराज पृथ्वीराज-कृत, सम्पादक—ठा० रामसिंह व पं० सूर्यकरण पारीक, प्रकाशक हिन्दुस्तानी एकेडमी प्रयाग सन् १६३१ प्रथम संस्करण भूमिका पृ० ४६, ४७, ४८।

कार राठौड पृथ्वीराज का जन्म संवत् १६०६ में हुआ था और वेलि की रचना उन्होंने ३१ वर्ष की आयु में संवत् १६३७ में की थी। यदि चारण-कवियों के सम्मेलन को संवत् १६४५ के आस पास होना तथा उसमें कवि केसोदास की आयु ३०-३५ वर्ष के मध्य मानी जाय, तो उनका जन्म संवत् १६१० व १६१५ के मध्य ही ठहरता है। कवि केसोदास वेलि से बहुत प्रभावित हुए और इन्होंने इसकी प्रशंसा की।[1] इस पर महाकवि पृथ्वीराज राठौड़ ने गाडण की प्रशंसा उन्हें गोरखनाथ का अनुयायी मान कर की—

केसो गोरखनाथ कवि, चेलो कियो चकार।
सिघ-रूपी रहता सबद, 'गाडण' गुण-भंडार॥

कवि केसोदास गाडण की मृत्यु कब हुई इसके सम्बन्ध में भी कोई प्रामाणिक जानकारी उपलब्ध नहीं हुई है। इतना अवश्य कहा जा सकता है कि कवि लगभग १०० वर्ष तक जीवित अवश्य रहा है, क्योंकि वि० सं० १७०१ में आगरे में अमरसिंह राठौड़ अपनी कटार का जौहर दिखाकर वीरगति को प्राप्त हुआ तब कवि ने अमरसिंह राठौड तथा उसके लिए लड़कर वीरगति प्राप्त करने वाले बलू चांपावत आदि के लिए गीत कहे हैं[2]। इससे यह तो स्पष्ट ही है कि संवत् १७०१ तक तो कवि के जीवित होने के ठोस प्रमाण-प्राप्त हैं।

## साहित्यिक विवेचना

गाडण केसोदास-कृत 'गज-गुण-रूपक-बंध' में तत्कालीन जोधपुर महाराजा शूरसिंह के पराक्रमी युवराज गजसिंहजी के शौर्य-वर्णन द्वारा वीर-भाव-निरूपण का ही मुख्य लक्ष्य रहा है। महाराजा गजसिंहजी अद्वितीय वीर पुरुष थे। कवि को ऐसे पराक्रमी वीर के आश्रय में रहने का अनुपम सौभाग्य प्राप्त हुआ।

---

१—कवि केसोदास गाडण द्वारा 'वेलि क्रिसन रुकमणी री' की प्रशंसा में कहा हुआ छप्पय यहां उद्धृत है—

वेद बीज जळ विमल सकति जिण रोपि सद्धर।
पत्र दोहा गुणपुहुप, वास लोभी लखमीवर॥
पसरी दीप प्रदीप, अधिक गहरी आडंबर।
जिकै सुद्ध मन जपै तेउ फल पांमै अम्मर॥
विस्तार कीध जुग जुगा विमळ धन्य क्रिश्ण कणहार धन।
अम्रत वेलि पीथळ अचळ, तैं रोपी कल्याण तन॥

२—अमरसिंह राठौड़ व बलू चांपावत की मृत्यु पर केसोदास गाडण द्वारा रचित गीत इस ग्रन्थ के परिशिष्ट में दिए गए हैं।

काव्य के प्रारम्भ में कवि-कर्म-परम्परानुसार मंगलाचरण-हेतु पंचदेव की स्तुति की गई है। तत्पश्चात् वीर-काव्य के नायक महाराजा गजसिंहजी की वंशावली का वर्णन है। मरुधर-नरेश शूरसिंहजी के कुल में उत्पन्न गजसिंहजी के बाल्य-काल का मनोहर वर्णन किया गया है। धीर-वीर गजसिंह जी में वीरता के लक्षण बाल्य-काल में ही प्रकट होने लगते हैं—

गात मेर गज भीम, महाजोधा ऊतळी बळ।
भुजां-डंड परचंड, जेम गंगाजळ ऊजळ।।
किरणा कळकळ कमळ सकळ झाळाहळ निम्मल।
तेज-पूंज राजांन, धीर कांधोधर धम्मळ।।

महाराजा शूरसिंहजी बादशाही साम्राज्य के विरोधी शत्रुओं के दमन के लिए जब दक्षिण में चले गए तो उनकी अनुपस्थिति में कुंअर गजसिंहजी राज्य-कार्य-भार स्वयं सम्हालते हैं और अपनी इस प्रारम्भिक अवस्था में ही बालेसा, सींघल, सीसोदिया आदि राजपूतों को परास्त कर अपने राज्य का विस्तार कर लेते हैं—

सोलंकी सारे मछर मारे ढंढोळै पहाड़।
बालीसा बोए फौजां ढ़ौए मळवट्टे मेवाड़।।
सींधळ संघारे बोल उतारे, मेले दळ कळि मूल।
खागे खूमांणां रेहलि रांणा निज थांणा नाडूळ।।

इसी बीच अवसर निकाल कर कवि नगर, बाजार, तालाब व उपवन-वर्णन द्वारा वस्तु-वर्णन का चमत्कार भी प्रस्तुत करता है।

काव्य का समस्त कथानक युद्धमय वातावरण से ही परिपूर्ण है। उदात्त नायक गजसिंहजी के शौर्य का वर्णन कर कवि ने उनका चरित्र पूर्णरूप से उभारा है। बादशाह जहाँगीर स्वयं युवराज गजसिंहजी के अद्भुत शौर्य-प्रदर्शन से प्रभावित थे। उन्होंने शाही दरबार में युवराज का सम्मान किया। बादशाह जालोर के शासक से नाराज थे अतः उन्होंने जालोर का प्रांत शूरसिंहजी को दे दिया। राजकुमार गजसिंहजी ने जालोर को अपने अधिकार में करने के लिए चढ़ाई की और वहाँ विहारी पठानों के साथ घमासान युद्ध कर अनेक पठानों को खेत रखा और विजय प्राप्त की—

भिळै कोट खग चोट बडा कमधां वरियांमां।
पड़ै राडि पट्टांण, चंद रवि चाडे नांमां।।
जाळंधर पलटियो, बडो रिण जंग भारथ करि।
बीहारी बिढ़ दियो, कियो साको झिणियागिरि।।

महाराजा शूरसिंहजी के निधन पर वि० सं० १६७६ में गजसिंहजी राज्य गद्दी पर आसीन हुए। महाराजा शूरसिंहजी अपनी अन्तिम अवस्था में दक्षिण के उपद्रवियों का दमन करने गए हुए थे अतः पिताजी के कार्य को पूरा करने के उद्देश्य से गजसिंहजी भी अपने राज्य का कार्यभार आसोप ठाकुर राजसिंह को सौंप दक्षिण में बुरहानपुर चले गए। वहाँ रहते हुए आप बादशाही-विद्रोहियों को दबाने में पूर्ण सफल हुए। प्रत्येक युद्ध में महाराजा गजसिंहजी की हरावळ (सेना के अग्रभाग) में स्थिति उनके अद्भुत पराक्रम का ही परिचायक है—

खाँन बरावा खड़कियो, ले मत्थै भर भार।
'गजण' कटक्कां हुई मुहिर, कळि मध्यण जोधार॥

× × ×

महम्मद चढ़े बहलो लखां, अै वैं पिट्ठांण अणी।
चालिया चढे चतुरंग दळ, मुहि दे मंडोवर धणी॥

× × ×

सुहड़ साखेत सगळौ सम्रोधा।
हुआ हरबल्ल 'रिणमल्ल' 'जोधा'॥

× × ×

गज-गुण-रूपक-बंध महाराजा गजसिंहजी के दक्षिण के युद्धों के वर्णन का ही काव्य है। युद्धों में महाराजा की रणसज्जा, उनका हरावल में स्थान, रण-कौशल और अरि-दल का संहार ही कवि का मुख्य लक्ष्य रहा है—

दळ भंजे दिखणाधरा, की गज बंध हटक्क।
गा नर सिंघ संपेखियो भूतां तण कटक्क॥
दल भंजे डेरा फरळि गमि दखणीं दहवाट।
गज केसरी धांसाडियो दोहणां वाळे दाट॥

× × ×

दक्खणी सेन आया अवांहं, पक्खरे तुरी पहिरै सनांहं॥
फाबि चतुरंग फोजां अचाळं, छप्पन कोडी फिरैं मेघमाळं॥

राजस्थानी साहित्य के वीर-काव्यों में सेना-वर्णन के लिए विशेष रूप से जोगियों की जमात से उपमा दी जाती है। यह मौलिक सूझ कवि केसोदास गाडण की है। कवि ने इसी वीर-काव्य में—

असरंग विभूत सनाह उपावै, लोह छत्तीस सिंघार लियं ।
सिध बारह पंथक तेरह साखा, 'केहरि' गोरखरूप कियं ।।
कमधज्ज तजे मनमोह कायाचौ, वीर तिसोह विसतयरियं ।
ततले निरबांण क राजतियाग, गोपीचंद भरत्थरियं ।।

जोगियों की जमात के साथ रूपक बांध योद्धाओं का सिद्ध - पुरुषों के अनुकूल वर्णन कर सेना का सजीव चित्र ही प्रस्तुत नहीं किया है, अपितु सैनिकों की अन्तर्भावनाओं को भी मुखरित कर दिया है । साधु-समाज के सिद्ध-पुरुषों को जिस प्रकार संसार के प्रति कोई मोह नहीं रह जाता और वे सांसारिक वृत्तियों से निर्लिप्त होकर ईश-आराधना में लवलीन हो जाते हैं उसी प्रकार युद्ध की ओर कूच करने वाले सैनिक भी सांसारिक मोह माया से पूर्ण विमुख हो जाते हैं । स्थूल संसार के प्रति विमुख होने की यह भावना ही उन्हें विजयश्री प्राप्त करने में सफल करती है—

बड रावत ऊससिया तिण वेळा, एम सुणे भुज आंमळता ।
ललकार हुवो भड आवे लासां, छोड़े तेज तुरी छिलता ।।
वरियांम लंगांण पलांण बणावो, अेस उपाड़ै ऊकड़ता ।
परचंड हुसंड किया तहि पक्खर, अंबर सांमा ऊछलता ।।

कवि ने काव्य की निरन्तरता में देश-काल की परिस्थितियों को भी प्रकट किया है । बादशाही साम्राज्य का जहाँ तहाँ विद्रोह हो ही जाता था । जालोर के पठानों का उपद्रव, दक्षिण के अफगान सरदारों का विरोध बादशाही साम्राज्य के प्रति असंतोष ही प्रकट करता है । शासक-वर्ग में वीरों के प्रति सम्मान की भावना भी विद्यमान थी । स्वयं बादशाह जहाँगीर ने गजसिंह की सफलता पर प्रसन्न हो पुरस्कार प्रदान किया था—

महण रंग मत्थियौ, तेग तुडि दक्खन मारी ।
पातिसाह हुइ प्रसन, हुकम किय पंच हजारी ।।

× × ×

मंडोवर नर - समंद सीस मनसप वधारे ।
दे नग्गारा तोग तुरी साकति सिंगारे ।।
फुरमांस सुपारसि मोकळी दिढ रामा दळथंभ तूं ।
जागीर दीध जोगिणपुरै कणियागिर सांचोर सूं ।।

सेना के कूच के वर्णन के साथ-साथ कवि ने रण में उन्मत्त वाजि-सेना का भी जो ओजस्वी वर्णन किया है वह भी द्रष्टव्य है—

चढ़िवा काज चंचळ। वाळि छूट वेंगागळ।
हरड़ किहाड़ा हीर। मांणके बोर हमीर।
गुरड़ सीहा गुलाल। चीतला चोरंगी चाल।
कविला काला केकांण। कमेत पंच किल्यांण।

× × ×

चौरंग दंत गयंदा चडंत, पाखांण भीत प्रांठू पडंत।
घूनी विसाल चौड़ी घडेय, मांणां गुण घाते आपड़ेय॥

सेनावर्णन, युद्धवर्णन आदि से कवि को अवकाश ही नहीं मिलता। अनायास ही जोधपुर में महाराजा के स्वागत के समय कवि श्रृङ्गार रस को भी छू लेता है—

गजबंधी गढ़ आवियौ, मेरी घाड वळेय।
जोवै मांहो जाळियां, गोरी गोख चढ़ेय।
गजबंधी बाधा विजै, मोती उच्छाळेय।
लूंण उतारै राइ-धी, चडियै अट्टाळेय।

इसमें, मिलन की सहज स्वाभाविक प्रफुल्लता को प्रकट किया गया है। इसी समय कवि ने नख-शिख वर्णन कर उक्ति-चातुर्य का परिचय भी दिया है—

के बाळा राइ-कुंअरि, केय मुग्धा कुळवंती।
के मध्या मांणणी, जिसी सूरज आयंती॥
पूगळभा पदमणी, कठिण असतन गज कुंभह।
चंपकवरनी तरणि, जंघ विपरीतक रंभह॥

पिक बांण जांण वेणी पनंग, हिरणाखी हंसा - गयणि।
रंगमहल सिंघ राजांन सुर, रमति राज - पुत्री रमणि॥

महाराजा गजसिंहजी जिस थोड़े से काल के लिए जोधपुर में आकर निवास करते हैं तभी तक के लिए कवि युद्ध से अवकाश पाकर शृंगार रस में रम जाता है। लेकिन शृंगार वर्णन के लिए कवि को अधिक समय नहीं मिलता। बादशाह जहांगीर के पुत्र खुर्रम का विद्रोह पुनः महाराजा को रण के लिए आमन्त्रित कर देता है। कवि पुनः वीर रस का सहारा लेकर अपने काव्य को आगे बढ़ाता है।

विद्रोही खुर्रम अपने दल-बल सहित सीकरी पहुँच कर अपनी सेना सुनियोजित करता है और वहां से दिल्ली की ओर कूच करता है। महाराजा गजसिंहजी के नेतृत्व में एक विशाल सेना खुर्रम को मार्ग में ही रोक लेती है। यहीं दोनों सेनाओं में घमासान युद्ध होता है। युद्धवर्णन में कवि सिद्ध-हस्त है। कवि ने

शब्द-चित्रों द्वारा युद्ध को पाठकों के समक्ष सजीव बना दिया है। वर्ण-संयोजन एवं शब्द-सौष्ठव से ऐसा प्रतीत होता है मानो पाठक स्वयं युद्ध देखते हुए शस्त्रों की झनकार और रक्तधारा के बहाव को सुन रहे हैं—

खळहळे रत्त परनाळ खाळ, डोळियां पड़ै धड जूह डाळ।
करड के कंध संघाण घट्ट, फरडक्के फीफरां आळ फट्ट॥

× × ×

है तूट तुंड रुळि रुंड मुंड।
भाजै भुसुंड गै हाड गुंड॥

घोर-घमासान युद्ध में अनेक यशस्वी योद्धा खेत रह जाते हैं। अन्त में खुर्रम की फौज में खलबली मच जाती है और बागी शाहज़ादे की फौज भाग छूटती है। महाराजा गजसिंहजो को युद्ध में विजयश्री प्राप्त होती है।

समस्त काव्य में कवि गाडण ने जहाँ एक ओर सजीव युद्ध-चित्रण करते हुए काव्य के प्रमुख नायक महाराजा गजसिंहजी के अद्भुत रण-कौशल एवं अपूर्व पराक्रम का दिग्दर्शन कराया है वहाँ इतिहासप्रसिद्ध घटनाओं का वर्णन-नियोजन भी उचित रीति से किया है। घटनाओं से सम्बन्धित स्थलों एवं व्यक्तियों के नाम के साथ-साथ जहाँ तिथियों का वर्णन हुआ है उससे इतिहास-निर्माण में भी सहयोग प्राप्त होता है—

सोलह सै संमत्त हूओ जोगणपुर चाळै।
सम्मं एकासिये मासा काती वडाळै॥
पूनम थावर वार सरद रित है पालट्टी।
वीर खेत पूरब्ब रित्त हेमंत प्रघट्टी॥
सुरताण खुरम भागौ भिड़ै, चाडि चकथा चक्कवै।
गजसिंघ प्रवाड़ौ खट्टियौ, वहै भीम चीतोडवै॥

## रसास्वादन

'गज-गुण-रूपक-बंध' के वस्तु-विवेचन के आधार पर यह स्पष्ट है कि प्रस्तुत वीर-काव्य के कथानक का मूल आधार जोधपुर महाराज गजसिंहजी की दक्षिण फतह एवं शाहजादा खुर्रम के साथ युद्ध की घटनायें हैं। समस्त कथानक आदि से अन्त तक युद्ध के वातावरण से ही आवेष्ठित है। अतः यह स्वीकार्य ही है कि इस वीर-काव्य का प्रमुख रस वीररस है। रीतिकालीन कवियों की परम्परा रही है कि वे अपने स्वरचित ग्रन्थों में प्रायः सभी रसों का समावेश करने के लिए प्रयत्नशील रहे हैं। राजस्थानो में रचित साहित्य भी इस

परम्परा से अछूता नहीं रह सकता। राजस्थान में अभी तक अधिकांश साहित्य राज्याश्रय में ही विकसित हो रहा था। कविगण वीर-रस की भूमिका पर ही साहित्य-सृजन कर रहे थे, फिर भी नवों रसों को अपने एक ही कथानक में एकत्रित करने से चूकते नहीं थे। कवि केसोदास गाडण ने भी अपने वीर काव्य 'गज-गुण-रूपक-बंध' के कथा-सूत्र में नवों रसों का नामोल्लेख कर इस परम्परा को निभाया है। यह तो मान्य है कि मात्र रस-नामोल्लेख से रस की निष्पत्ति सम्भव नहीं, काव्य-मर्मज्ञों के अनुसार तो यह ग्रंथ में दोष ही हो सकता है, अतः गज-गुण-रूपक-बंध में काव्य के प्रमुख वीर-रस के अतिरिक्त जिन अन्य रसों की परिगणना हो गई है उनकी विवेचना आगे की पंक्तियों में की जायेगी।

वीर रस—

गज-गुण-रूपक-बंध वीर-रस-प्रधान काव्य है। भरत मुनि ने वीर-रस की गणना शृंगार, रौद्र तथा बीभत्स आदि मूल रसों के साथ ही की है। वीर-रस का सम्बन्ध उत्तम प्रकृति वालों के साथ है। इसका स्थायी भाव उत्साह है—

'अथ वीरो नाम उत्तमप्रकृतिरुत्साहात्मकः।'

—ना० शा० ६ : ६६ ग

स्थायीभाव उत्साह का उदय, वीर आश्रय के हृदय में प्रतिनायक, शत्रु आदि आलम्बन विभावों के दर्शन से उत्पन्न होता है और उद्दीप्त होकर अनुभवों द्वारा प्रकट होकर एवं अनेकानेक संचारियों द्वारा पुष्ट होकर रस निष्पन्न होता है। यद्यपि वीर चार प्रकार के माने गए हैं—युद्धवीर, दयावीर, दानवीर और धर्म-वीर, तथापि युद्धवीर की परिस्थितियाँ अन्य सभी से भिन्न हैं। यह होते हुए भी स्थायी भावउत्साह सभी का एक ही है।

गज-गुण-रूपक-बंध महाराजा गजसिंहजी के युद्धों के वर्णन का ग्रंथ है। इसका प्रमुख नायक उदात्तधीर, उत्तम-प्रकृति-पुरुष वीरवर गजसिंहजी हैं। ग्रंथ में गजसिंह तथा इनके प्रतिनायक केहरि (कृष्णसिंह) करन, कर्मसेन, खुर्रम, सीसोदिया भीम, पहाड़खां, कल्याणसिंह सीसोदिया, हरिदास राठौड़, हरिसिंह भाटी आदि के युद्धोत्साह का सांगोपांग वर्णन हुआ है।

उठियो तिणवार वडो उतळी बळ सूरजसिंघ सह बळ।
कोपनळ काळ भुजाळ कमंधज दोमजि भंजण सत्रुदळ॥
किरणावळि सूरजि जेम कळक्कळ घूण घजब्बड़ खेड़ धणी।
चख लाल कियां मुखचोळ भरम्रह मेळै भूहां मूंछ अणी॥

तथा

ऊठियौ 'गजण' बरजागि आगि। जुड़िवा जडागि गयणागि लागि ॥
नीमझै भुज्ज नव सहस नाद। सादूळ सुणे किरि मेघ-साद ॥
वीरत्ति विढ़ेवा विळकुळेय। मुख राग मुच्छ भ्रूंहां मिळेह ॥
चख लाल कीध मुख कीध चोळ। कळकळे तेज विकसे कपोळ ॥

आदि छन्दों से स्पष्ट है कि वीरनायकों के हृदय वीरोत्साह से किस प्रकार परिपूरित हैं। योद्धा युद्धातुर प्रतीत हो रहे हैं। हो भी क्यों नहीं, स्थायीभाव के आलम्बन प्रतिनायक शत्रु के विभाव समक्ष है—

"केहरि" कहियो सांभलो ए खत्रीपण राह।
बोल न जाये सूरिमां काया जाइ त जाह ॥

× × ×

उठियौ राउ भाटी लागे, अंबरि दोमजि वासिग खांड डहै।
जुध सूतो कुंभकरन्न जगायौ, "गोइंददास" बाजांस ग्रहै ॥

× × ×

तवै 'भीम' वांका 'वचन्नं' तिपारं।
खुमांणे आदू जुद्ध सूं खूंदकारं ॥
हुवै 'भांण' रा भीच आगै दुभल्लं।
'मनौ' गोकळाणंद आखाड़ मल्लं ॥

अर्थात् शत्रु युद्ध के लिए ललकार रहा हो, सेना गज-बाजि सुसज्जित है—

गरजंत गजदल् जूह सब्बळ करै मैंगल् सारसी।
बंधंत चम्मर कसै हैमर पुट्ठि पक्खर आरसी ॥
पक्खरो रोल जल् बोल् किरि हिलोल् सिंध ए।
चतुरंग फवजा चींध धज्जां पुठि गज्जां बंध ए ॥

और धौंसा बज रहा हो—

वे घुरति नौबत्ति, तूर दम्मांण त्रिधाई।
तबल् ताल् कंसाल्, भरे बरघू सहनाई ॥

+ + +

गडि गडि निसांण मेघ मंडांण अंबर भांण रज छाया।

+ + +

गड गडै त्रंबक गोडि, रिणतूर कज्जे रोडि।
त्रंबक रोड़ि खड़े रिण तूरह, कायर कंपति रस्से सूरह ॥

और साथ ही युद्धभूमि में—

गरजंति धनख गुण बांण वणण घण खांडा ।
खडि खडि खाट खडै खडाखड् झाट झडाझड खग'''— ॥

शस्त्रों की खनखनाहट और झनझनाहट हृदय को रोमांचित कर रही हो तो वीरों के हृदय में उत्साह क्यों नहीं जागृत होगा। वीर-हृदयों में उमड़ा हुआ उत्साह शीघ्र ही वीरोचितकृत्यरूपी अनुभवों से प्रकट होता है—

गज हैमर पक्खरै, सिलह सुहडां पहरावै ।
आप कवच ओपवै, सत्रे संग्राम रचावै ॥
डाब लोह खटत्रीस, आभ उपाड़ै ऊंडल् ।
तांखि निलै तिस्सलो, भाग तीजै ग्रहि साबल् ॥
आरूढ हुए 'जै' नांम असि, रवि उग्गमाणि परगड़ै ।
गजसिंघ दमांमा गाजतां, चढ़ि आयो तब चापड़ै ॥

इसी प्रकार—

खीजिया जोध वाहे खडग्ग ।
वहै विपरीत वेला करारी, गजबंधी ऊठियौ तेग भूडंड उभारै ।
कटे कड़ियाल वहै करमाल्, जुटत्त बहादर बाहु अ जुद्ध'''''' ।

आदि अनुभाव वीरों के हृदय में उमड़े उत्साह को प्रकट करने के लिए पर्याप्त हैं। इस प्रकार अनेकानेक अनुभावों के द्वारा युद्ध के लिए परम उत्साह प्रकट करते हुए योद्धा रणोन्मत्त हो युद्ध में जुट जाते हैं—

जोधपुरो राजा जम्म जाल् । केवियां कूंत बाहे कराल् ॥
है घाट पड़ै पाधरी हीच । भारत्थ भिड़ै गजसिंघ भीच ॥

और युद्ध भयंकर रूप धारण कर लेता है—

रिण ताल् खाल् रगत्त । आरांण हू आवत्त ॥
जम जाल् जूटे काल् । करि-माल् काल् कराल् ॥

× × ×

खाल् रत्त खलहलै, जांण वरसाल् नदी जल् ।
गज तुरंग गुड़िया, गुडै भड हूवा गूंछल् ॥
रुंडमुंड रोलियां, भीम पाडियो भुजालौ ।
भारथ कुर-खेत रै, हुओ जुध लंका वालौ ॥

× × ×

सीसोदा कमधजां, जुद्ध मातो जोधारां ।
छाई घोर अंधार, धमस धारा अंगारां ॥

पक्खरिया है पडै, ढहै ढैंचाल् घैंघगर।
जीण साल् ऊजडै, पडै सुहड़ा पंचाहर ॥

× × ×

गज गाह् 'भीम' 'गाजी' व्याहक लाडी लाडलै ॥

और दुर्दान्त युद्ध की विकरालता को देख कवि को विवश होकर निम्न उदाहरणों का सहारा लेना पड़ता है—

जिम अरजण जुध करण, जेम भीम दूसासण।
जिम हणवंत जुध अखं, रामचदह जिमि रावण ॥

+ + +

लखमण इंद्र जितह कियौ, साखि ससि सूरज।
'सूर' उत कियौ जिम 'अमर' सुत जुड गजपत्ती भीम जुध।

इस प्रकार आलम्बनों से उद्दीप्त और अनुभवों से प्रकट वीरोत्साह 'धन्न पराक्रम सूरतन' सुनने की चाह और 'वरे बड़ा वर अच्छरा' आदि संचारियों द्वारा पूर्ण पुष्ट हो जाता है। इस प्रकार प्रस्तुत काव्य में वीर-रस निष्पत्ति को प्राप्त होकर पूर्णोत्कर्ष को पहुँचा है।

महाराजा गजसिंहजी के सभी युद्धों का वर्णन कवि की वीररस वर्णन की निपुणता तो प्रकट करता ही है परन्तु काव्य ग्रंथ के अन्तिम भाग में महाराजा गजसिंह और मेवाड़ के राणा अमरसिंह के पुत्र भीम सीसोदिया के बीच युद्ध का वर्णन सर्वोच्च है—

सीसोदा कमधजां जुद्ध मातो जोधारां
.........................लाडी लाडलै ॥

युद्धोन्मत्त गजसिंह जी को अर्जुन और भीम की उपमायें उस युद्ध-वर्णन को और सत्य बना देती हैं—

जिम अरजण जुध करण जेम भीम दूसासण
.............. .........गजपती भीमजुध ॥

रौद्र रस—

सांगोपांग वीर-रस-वर्णन के बीच रौद्र को पहिचानना कठिन सा हो जाता है। कारण भी स्पष्ट ही है कि वीर-रस के स्थायीभाव क्रोध के लिए आलम्बन शत्रु अथवा प्रतिनायक एवं उद्दीपन उनकी चेष्टायें हैं। दोनों के अनुभावों में भी सादृश्य है। कभी कभी रौद्रता में वीरत्व और वीरत्व में रौद्रता का आभास मिलता है। इतना होते हुए भी स्थायोभावों में अन्तर होता है।

इसी कारण से इसकी गणना प्रधान रसों में की गई है। राजस्थानी वीर-रस-काव्यों में वीर-रस के साथ रौद्र-रस के प्रचुर उदाहरण मिलते हैं। प्रस्तुत काव्य में युद्ध की विशेष परिस्थितियों में युद्ध-नायकों में उत्पन्न होने वाली खीझ एवं उनमें उत्पन्न कुपित भाव को कवि ने यथास्थान पर प्रकट किया है।

शाही दरबार में जब स्वयं बादशाह गोविन्ददास को मारने के लिए सरदार केहरि को उकसाता है तो केहरि उत्तेजित होकर गोविन्ददास को ललकारता है—

"केहरि" कहियो पैज करि, ग्रहिए चंद-पहास।
'गोइंद' गिणिया मारियौ, पख एकणि काइ मास।

तो गजसिंह का कुपित होना स्वाभाविक ही है—

"गज बंधी" इस आखियौ करि घूणै करमाल।
"गोइंद" माथै आवसी त्यां सिर आयो काल॥

जहांगीर बादशाह को अपने पुत्र खुर्रम के बागी होने की सूचना मिलने पर उसे क्रोध उत्पन्न हुआ है उसका चित्रण कवि ने अनूठा किया है—

जले पट्ट जहांगीर, दुक्ख लगौ दावानल।
धड़ हड़ि पौरसि धिखै, घ्रित आहुज का मंगल॥

और

हठ वादा हजरति, कोपि हठियौ कालानल।
प्रलैकाल उतपात, जाण बंधी वड मंडल॥
आप मुख कियौ हुकम, चोट हुइ नग्गारां।
चडै भीच चंचलै, कूच कियौ दलकारां॥
जिहगीर कहै जमरूप हुई, खुरम कहों जाइ बप्पड़ो।
पैसे पयाल अंबर चडै, जिहां जाइ तहां पक्कड़ो॥

बीभत्स रस—

युद्ध-वर्णन में जहाँ वीर-कर्म प्रकट करने के भाव से कवि नाना प्रकार के आलम्बनों, उद्दीपनों के द्वारा वीर-नायकों में उत्पन्न उत्साह को विभिन्न अनुभावों से प्रकट कराता हुआ विविध संचारियों से पुष्ट कराता है तब प्रसंगवश बीभत्स के दृश्यों का उपस्थित होना स्वाभाविक हो जाता है। गज-गुण-रूपक-बंध का अधिकांश भाग युद्ध-वर्णन का ही है। रणक्षेत्र में जहां वीर-नायक वीर-रस के स्थायीभाव उत्साह से परिपूरित हो 'भ्रूहां मूछ अणी कर चख लाल' और 'मुख चोल' कर स्वयं काल का विकराल-रूप धारण कर परस्पर बल तोलते हैं—

खग हुए खंडा खंड करि डंडी हुड, रिए भूइ रींहड़ रत रिड़ें ।
बीहारी वडि वडि तूटै घड़ि घड़ि अरिणयां चडि चहि अञ्भ अडै ।
झलूरि करि झरिणहरा दिसि गैरांगरिण तीमछ छरणमरण तेग तणै ।
असमांन अथर बरण रचै रांमाइरण रांम रांवरण उभै रिणै ।।

वहां—

रिए ताल् खाल् रगत, आरांरण हूं आवत ।
खल कंत स्रोणी खाल् पावस्स करि परनाल् ।।
वैताल् वीर मिलिया विहह ।
सीकौतरि सांकरिए महा सह ।।

और

हेकठा हुआ वलि् तणै हेत, पल्हारि वैतर भूत प्रेत ।
खेचरा भूचरा खेतपाल्, कालि्का पुत्र भैरव कंकाल् ।

का दृश्य उपस्थित होता ही है ।

जालोर के पठाणों से युवराज गजसिंह के हुए युद्ध का बीभत्स दृश्य यहां देखियेः—

हसि जोगरिए हुड हुड, गोलीरत गड गड, मंडै खफर पत्र मिल्ँ ।
तिल तिल हुइ टूकड़, वेलं तुर भड़, मच्छक तडफड़ तुच्छ जल्ँ ।
जंबक जख प्रघल मिलिया सम्मल् होऊं हूकल्रत हिल्ँ ।
डाइरिए भख डल् डल् चूंपे चल् वल् पल् भैंरववल् वल् भूत भिल्ँ ।

बागी खुर्रम की सेना के साथ महाराजा गजसिंह ने घोर घमासान युद्ध किया । अनेक शूरवीर धराशायी हुए । रक्त की नदियाँ प्रवाहित हो गईं । ऐसे स्थल पर कवि द्वारा वर्णित बीभत्स दृश्य दृष्टव्य हैः—

नवै कोडि कतियोंरण छप्पन कोडी चौमंडा ।
चौसट्ठी जोगणी, बीस चहै भुज डंडा ।।
रगत पिद्ध बलि् लिद्ध, जपै जैकार सकत्ती ।
कियौ संकर सिंगार रुंडमाल्ा गल् घत्ती ।।
कौतगि दीठ भासंकरह वरे वडा वर अच्छरां ।
राठोड़ दीध रण चाचरहि घूहड़ घवड़ पलच्चरां ।।

भयानक रस—

काव्य का कथानक जब युद्ध की घटनाओं से पूर्ण आवेष्टित है और जहां घनघोर युद्ध के दृश्य उपस्थित हैं वहां भयानक रस की सृष्टि होना संभव ही है । वीर नायक युद्धातुर हो रण के लिए एक दूसरे को ललकारते हैं, धौंसों और तुरही से गगन गूंज उठता है तो प्रस्तुत काव्य का कवि युद्ध में उत्पन्न भयानक स्थितियों के साथ हमारे सम्मुख आ ही जाता है ।

गुढै जूह मद-गंध सेन ग्रनमंध सुभट्टह।
घड वेहड करड कटै को पट्ट भ्रिकुट्टह॥
रगत खाल परिनाल लगै परगां पायाहल।
नवै कुली नागिंद्र हुग्रा स्रोणी बंबाहल॥
ऊजलै हूंत हूग्रो ग्ररण सेसनाग सेहस-फुणी।
तिण वार डरै तिण कारणै, पेख पदमण नागणी॥

फौज के कूच के समय नगाड़ों की घोर गड़गड़ाहट—

बे घुरत्ति नौबत्ति, तूर दम्मांम त्रिघाई।
तबल ताल कंसाल भरे बरघू सहनाई॥

समुद्र की तरह फौज उमड़ना, ग्राकाश में धूल के बवंडर छा जाना है—

खुर रज ऊछली, रजी लग्गी रवि मंडल।
चडी सेस सिरहत्थ पुहवि गाहट पग्गांतल॥
कमठ भार कसमस्स दाढ बाराह खडक्के।
मंडल मेर मेखला घमस धूली खि ढक्के॥

ग्रौर सेना का पर्वताकार एवं विशाल मेघकाय होना—

फाबि चतुरंग फौजां ग्रचाल॑।
छपन कोडी फिरै मेघमाल॑॥

निश्चय ही भयानक स्थिति प्रकट करते हैं।

बागी खुर्रम के विरुद्ध महाराजा गजसिंह के नेतृत्व में शाही सेना का कूच देखिये—

गोधूल गयण लग्गं, साहण उलट्टि सेन समूहं।
है-पाइ गाहि बंका, सर पधरी कीध पहाडहं॥
सरपां नव कुलाणिय, महि मंडल मेर मेखला।
परबत ग्रस्ट-कुलीस, धरणी-धर धूजिया त्रिण ऐ॥

श्रृंगार रस—

युद्धभूमि में ग्रपूर्व रण-कौशल दिखा विजयश्री वरण कर ग्रौर शाही दरबार में सम्मान प्राप्त कर वीरनायक का गर्व से ग्रपने रनिवास में प्रवेश करना ग्रौर वहाँ ग्रपनी लावण्यमयी रानियों से स्वागत में प्रेम-पुष्प एवं प्रेमालिंगन प्राप्त करना ग्रप्रासांगिक नहीं हुग्रा है। वीर काव्य गज-गुण-रूपक-बंध के प्रणेता कवि गाडण ने ग्रपने काव्य में वीर रस का ग्रजस्र स्रोत बहाते हुए यहीं श्रृंगार रस-वर्णन का ग्रवसर प्राप्त कर ही लिया। यद्यपि महाराजा गजसिंह के शौर्य-

वर्णन के साथ शृंगार-वर्णन का कवि का उद्देश्य नहीं रहा है फिर भी स्थिति उपस्थित होने पर कवि ने काव्य-खण्ड में सरसता लाने के लिए स्थिति का लाभ लेते हुए शृंगार-रस का वर्णन कर ही दिया है। प्रारम्भ में कवि ने अन्तः पुर की सुकुमारियों के रूप-सौन्दर्य का वर्णन किया है—

वप सोलह सिणगार वनित्ता। लखण बतीस संजुगत ललित्ता।
सोभा सारिख किरण सवित्ता। दीपै मंदर राज - दुहित्ता।
कनक-लता पत्र वसन्नक कांमणि। भूंहा भमर विराजै भांमिणि।
चपल-नयण प्रफुलत चंदांणण। किरि पेखे हि-त्रिगो कमोदणि।

काव्य के नायक महाराज गजसिंह के रनिवास का वर्णन करते हुए कवि वीर-नायक की वीर-रमणी के नख-शिख-वर्णन का अवसर निकाल ही लेता है। यह नख-शिख वर्णन समीचीन एवं प्रसंगानुकूल ही प्रतीत होता है। अनावश्यक ठेल-पेल नहीं हुई है—

चपल नेत्र सारंग, रेख भ्रूहां मकरंद।
दीपक नासा दिपंत, सरदरैणी मुख-इंदह।
डंसण बीज दाडंम, वेणि-वासंग-भुयंगम।
भटियांणी वर कमध-समद गंगानदि संगम॥

"कलियांण" सधू मोटै कुलहि सुवत महातम सुरपुरी।
इधकार सील अधिक वडै. जमलि कंत जैसल गिरि॥

कवि ने रूप-सौन्दर्य एवं नख-शिख वर्णन के लिए जहाँ विविध उत्प्रेक्षाओं एवं उपमाओं का सहारा लिया वहाँ वीरोचित नायक के कुल की मर्यादा का भी पूरा पूरा ध्यान रखा है—

लोयण चंचल चपल, अचल ध्रू जिम मन धारण।
कडि मयंद मुख इंद दीरघ वेणी अहि दारण॥
मद गयंद गतिमंद, काया जांणै ग्रभ कदलि।
वपि चंपक दल वरण सीस गुंजार करै अलि॥

सत्र साल पठीजै वीरभद्र प्रघट जांम है मह प्रथी।
जाडेचीज 'जसवंत' जांम धु जिसी गंगा भागीरथी॥

महाराजा गजसिंहजी के अन्तःपुर में आगमन के समय कवि ने वीर-नायक की वीर-रमणियों के रूप-वर्णन के साथ मिलन-सुख का भी मनहारी वर्णन किया है। संयोग की कल्पना में अपार सुख की अनुभूति स्वाभाविक ही है—

आज हुआ किल्लांण सह, आज हसंदा मुक्ख।
आप पधारे आंगणै साहिब दीना सुक्ख॥

राजा झूलरि रांणियां सोहै ईहीं भंति।
किरि वेधांणी किरतियां चंदो पूनम रति॥

प्रियतम के पाते ही प्रिया के सभी मनोरथ पूर्ण हो गए और मन-कमल खिल उठा—

सर्व मनोरथ पूरिया, सब्बं पूरी आस।
जांण कमोदणि सिस उदै, तन मन हुआ विकास॥

इस प्रकार कवि ने अपने वीर काव्य में शृंगार की परम्परा को निभाते हुए तत्कालीन सामंती-परम्परा एवं राजमहलों के जीवन की झलक भी प्रस्तुत की है—

एक खड़ी मुख-रूप निहालं। एक खड़ी सिर चम्मर ढ़ालं।
कांमलता पिण कणक वरन्नी। पास खड़ी सुख रास पतन्नी।

+ + +

दे सोतां धूहड़ मूलक्की। चंपक वरन कली किरि पक्की।
सांम सनमुख आवो सक्की। सह बैठी सिणगार चवक्की॥

## अलंकार

काव्य में चित्ताकर्षक रमणीयता के उत्पादक अलंकार ही हैं, यह निर्विवाद मान्य है। कविता-कामिनी सभी अंगों-उपांगों से परिपूर्ण होने पर भी अलंकारों के अभाव में सौभाग्यशालिनी हो ही नहीं सकती। गज-गुण-रूपक-बंध में यद्यपि कवि का कर्म अलंकार-निरूपण नहीं रहा है फिर भी वर्णनानुकूल काव्य में अलंकारों का समावेश हो ही गया है। प्रस्तुत रूपकबंध आद्योपान्त पढ़ने से यह तो स्पष्ट हो ही जाता है कि अलंकारों के प्रति ग्रंथकार की न तो उत्सुकता ही रही है और न उदासीनता ही। ग्रंथ के मूल चरित्र महाराजा गजसिंह की वीरता का वर्णन ही कवि का लक्ष्य रहा है। अतः वर्ण्य विषय के साथ अलंकारों का प्रयोग स्वाभाविक रूप से हो गया है। समूचे काव्य में वस्तुवर्णन की धारा अबाध गति से प्रवाहित हुई है। उसी में नाना प्रकार के अलंकारों की उपस्थिति से कविता सौन्दर्याभिमुख हो गई है।

राजस्थानी काव्य-परम्परा का शब्दालंकार वयण-सगाई तो सर्वत्र छाया हुआ है। प्रायः प्रत्येक छंद में, यहाँ तक कि छन्द के हर चरण में वयण-सगाई का पालन हुआ है। ऐसा प्रतीत होता है मानो वयण-सगाई का पालन कवि-कर्म का प्रमुख अंग बन गया है। काव्य में यमक और श्लेष के भी पर्याप्त

उदाहरण प्रस्तुत हुए हैं। इनके अतिरिक्त शब्दालंकार में पुनरुक्तवदाभास तथा वीप्सा के उदारण प्राप्य हैं।

काव्य-ग्रंथ में अर्थालंकारों का प्रयोग भी प्रचुर मात्रा में हुआ है। उपमाओं, उत्प्रेक्षाओं तथा रूपक की बहुलता रही है। यथांस्थान एवं अवसरानुकूल कवि ने अपने उक्ति चातुर्य का भी परिचय दिया है। काव्य में उक्तियों का प्रयोग प्रसंगानुकूल एवं स्वाभाविक हुआ है। काव्य में अलंकार कहीं भी बोझ-स्वरूप नहीं हुए हैं और न ही उनके प्रयोग से वर्णन में कहीं अवरोध ही उपस्थित हुआ है। अनेकानेक स्थलों पर स्वाभाविक रूप से प्रयुक्त अलंकारों के मध्य काव्य-प्रवाह अनवरतरूप से प्रवाहित होता रहा है। रूपक-बंध में प्रयुक्त अलंकारों के कतिपय उदाहरण यहां समीचीन ही होंगे—

**अनुप्रास—**

'गज-गुण-रूपक-बंध' समस्त काव्य ही अनुप्रास की छटा से आच्छादित है। दोहे और छन्दों आदि के प्रत्येक चरण में अनुप्रास अलंकार किसी न किसी रूप में मिल ही जाता है—

कटै कडियाल वहै करमाल़। कुटक्के कोपर कंध कपाल़॥

\+ \+ \+

विप्पलाँ पलाँ आवलाँ बाढ़। ग्रीधलां खलां साबलां गाढ़॥
साबलां हुलां मँगला सल्ल। ढँचलां ढलां तूलाह ढल्ल॥

**वयण सगाई—**

राजस्थानी काव्य-साहित्य का यह अनिवार्य शब्दलंकार है। कवि ने मुक्त भाव से इसका प्रयोग अपने काव्य में किया है—

हेम में जडित हीर। जूग्रल़ै मौजा जंजीर।
दूसरे गंगा दवाढ़। जडी कडी जमदाढ़॥

\+ \+ \+

कुंजरां ढूंहरी ढाल कुंभा - थलं।
बादला जांण फाबत बींजा-चालं॥
धम्मली पीयली लाल नीली धजं।
गाजता जांण गोरंभ दीसै गजं॥

वीप्सा—

धडहडि धक धोम वलि़क खग धड़ि धड़ि।
रावत वडि वडि रोस चडै।
गडि गडि नीसांण गयण किरि गडि-ग्रड।
खांडा खडि खडि खाट खडै॥

यमक—

अणुहार अखाडौ इंद्र रौ जोधहपुरी इंद्रपुरी।
'गजसिंघ' इंद्र राजंद्र गति सरब इंद्र सांमग्धरी॥

उपमा—

कवि ने काव्य-ग्रंथ में वस्तु-वर्णन के लिए अनेक उपमाओं का सुसंयोजन किया है—

जिम धायौ जोगेस, बसहु दिख ज्याग विधूसण।
जिम धायौ ग्रह बांण पत्थ गौ ग्रह छाडावण॥
जिम धायौ हणमंत द्रोण - पव्वै उप्पाडण।
जिम धायौ भीमेण दैत लंक मोर विभाडण॥

पित वेरक धायौ फरस - धर संघारण सहसा - रजण।
धायौ कमहध ढिल्ली दलां, जिम अनंत गज - उग्रहण॥

+ + +

चख चंचल मन अचल कमल चख भुहां अलीअल।
तन ऊजल पति रत्त रूप भरता रुचि मंझल॥
केहरी जिम कडि क्रिस्स लगति चालंती गजिंद्रह।
सोभत्ति वेणी सरप हरै धीरज्ज खगिंद्रह॥
कुल मोटे बहुवां कुल धुवां मांन महातम निरवहै।
कण सूप जिहीं ओगण तजे, गुण मोताहल जिम ग्रहै॥

रूपक—

करिभरि कंकण सुकरि नेत्र वाधो सिखरालह।
वीर रस्स वरसोह कंठ लज्जी वरमालह॥
विकट रूप वीदणी, खुरम घड़ कीध आडंबर।
लगन प्रब्ब रणताल धमल मंगल सिंधु-सूर॥
अधपती बहुतरि ऊमरा सतरि - खांन सुरतांण रा।
दलथंभ 'गजण' दुल्लह हुओ जांन सैन जोगणपुर॥

+ + +

चपल नेत्र सारंग, रेख भूहाँ - मकरंद ।
दीपक - नामा दिपंत, सरद वेणी मुख इंद्रह ।।
डंसण - बीज दाडंम वेणि - वासंग - भुयंगम ।
भटियाणी वर कमध समद गंगा-नदि संगम ।।

उत्प्रेक्षा—

प्रचंडं गोलं नाल प्रचंड । बहुंते है कंपियौ ब्रहमंड ।
जुडंत खुरंम ग्रने जिहगीर । तिडां फिरि ग्रंवर उड्डं तीर ।।

+ + +

त्रिज्जडां त्रिजड वाजे नित्रीठ । डंडे हुड गेहरि जांण दीठ ।।
उड्डं तिमच्छ खागां ग्रघात । ग्राकास जांण उल्लका-पात ।।

छंद—

मध्यकालीन साहित्य में छंद-वैविध्य का प्रचुर प्रयोग रहा । हिन्दी-साहित्य के रीतिकाल में लाक्षणिक ग्रंथों की रचना एवं पांडित्य-प्रदर्शन की प्रतिस्पर्धा के कारण तत्कालीन कवियों ने संस्कृत ग्रौर हिन्दी के ग्रनेकानेक छंदों में काव्य-ग्रन्थों की रचना की । इसका प्रभाव राजस्थानी-साहित्य पर भी पड़ा । यद्यपि राजस्थानी-साहित्य में संस्कृत एवं प्राकृत के छंदों का प्रयोग पूर्वकाल से ही चला ग्रा रहा था परन्तु मध्यकाल में राजस्थानी एवं हिन्दी के ग्रनेकानेक छंदों का प्रचुरता से प्रयोग किया जाने लगा । "गज-गुण-रूपक-बंध" में भी कवि ने पचास से ग्रधिक छंदों का प्रयोग किया है । संस्कृत, प्राकृत, राजस्थानी एवं हिन्दी के ग्रनेक छंदों के प्रयोग से यह तो स्पष्ट ही है कि कवि छंदशास्त्र के पूर्ण ज्ञाता थे । विभिन्न छंदों की शैली में वीरकाव्य की रचना करने के पीछे कवि द्वारा ग्राचार्यत्व प्रकट करने की भावना नहीं है । कवि का मूल लक्ष्य ग्रपने ग्राश्रयदाता का वीरवैभव एवं पराक्रमपूर्ण उज्ज्वल चरित्र ही चित्रित करने का रहा है ।

ग्रपने ग्रन्थ में कवि ने संस्कृत के त्रोटक, काइव (काव्य) विद्युतमाला, भुजंगी, मोतीदाम, संयुक्ता छंदों का प्रयोग किया है । विदून्माला, विज्जूमाला, विदूमाला, विद्युतमाला के ही रूपभेद हैं । हिन्दी के वेग्रखरी, बैताल, पद्धड़ी, भ्रमरावली, ग्रडिल, ग्रर्द्धनाराच, ऊधोर, चांद्रायण, चौपाई, त्रिभंगी, नाराच, मोदिक, रूपक गति, लीलावती, विराज, हणूफाल छदों का प्रयोग ग्रधिकार-पूर्ण ढ़ंग से हुआ है । डिंगल के छंदों की रचना में कवि सिद्धहस्त थे । ग्रपने रूपक-बंध में गाथा, गाहा, झंपताली, डंडीयल, सवत, दुपइ, दुमला, पोमावती,

मथांण, मेहांणो, रंगिका, रैड़को, रसाउला, सिंहावलोकण, सारसी, हाकुटिया छंदों का सफल प्रयोग किया है। विषयानुकूल छंदचयन कवि की विशेषता रही है।

पुस्तक के आकार में अवांछनीय वृद्धि के भय के कारण ग्रंथ में प्रयुक्त छंदों का मात्र नामोल्लेख ही हो पाया है। छंदों की परिभाषा एवं लक्षण के अभाव में जिज्ञासु पाठकों को छंद-परिचय में कठिनाई अवश्य होगी परन्तु सुविधा की दृष्टि से छंदों की जानकारी के लिए आवश्यकतानुसार छंदग्रंथों का सहारा लिया जा सकता है। पाठकगण मेरी विवशता के लिए क्षमा करेंगे।

## भाषा - शैली

'गज-गुण-रूपक-बंध' युद्धों में प्रदर्शित नायक गजसिंह के अद्भुत पराक्रम एव रण-कौशल के वर्णन का वीरकाव्य है। सम्पूर्ण काव्य में वस्तु-वर्णन की ही प्रधानता रही है इसलिए ग्रंथ में वर्णनात्मक-शैली का ही प्रयोग हुआ है। ग्रंथ में विविध परिस्थितियों के बीच भिन्न-भिन्न प्रकार के प्रसंग उपस्थित हुए हैं। वहाँ कवि ने बड़ी चतुराई के साथ अपना भाषाधिकार प्रगट किया है। वीररस-प्रधान काव्य में जिस उत्तम-शैली की अपेक्षा की जाती है उसके दर्शन निश्चय ही हमें प्रस्तुत ग्रंथ में होते हैं। शत्रु को रण की चुनौती, संघर्ष की विकट स्थिति, वीरों की रणोन्मत्त दशा एवं भयंकर रण-स्थल का जिस प्रसंगोचित भाषा में वर्णन हुआ है उससे कवि की रस-निष्पादन की अपूर्व क्षमता स्वीकार करनी ही पड़ती है। संघर्ष-रत वीरों का वर्णन तदनुरूप शब्दावलि में देखिये—

भट्टके भोर फाटं झराड। झीको पडंत आसुरां झराड।
मरगडां जूह मुरडंत माड। चूनी हुइत चौसट्ठि हाड॥
भ्रिज्जंडा भ्रिजड वाजे भिभ्रीठ। डांडे-हुड गेहरि जांण दीठ।
उड्डे तिमच्छ खागां अघात। आकाश जांण उल्लकापात॥

प्रसंगानुकूल कोमल-कान्त पदावलि भी द्रष्टव्य है :—

कमल सयण बिलकुलें, मज्झि उर कमल विकासै।
कमलि कमलि सुभ वइण, कमलि दुरिजणं निकासै॥
कमल पेख उणहार, कमलवदनी - मुख मोहै।
कमल - नाभ थिय क्रिया, छभा परि कंमल सोहै॥
(५८-१)

पिक - बांण जांण वैणी पनंग, हिरणाखी हंसा - गमणि।
रंग - महल सिंघ राजान सुर, रमति राज - पुत्री रमणि॥
(१११-४)

प्रायः चारण कवियों के ग्रंथों में द्वित्त्व वर्णों की अधिकता का दोषारोपण किया जाता है परन्तु वास्तव में यह बात नहीं है। ध्वनिविशेष के ज्ञानाभाव एवं ग्रंथों का गहन अध्ययन न कर पाने के कारण यह मात्र अनुमान सा ही प्रतीत होता है। रूपक-बंध इस बात के लिए प्रमाण है। विविध प्रसंगों में शब्द-वैविध्य अवश्य है परन्तु द्वित्त्व-दोष नहीं आया है। कतिपय उदाहरण प्रस्तुत हैं :—

वर तुरंग उत्तंग, करण साकति विराजित।
मदोमत्त मातंग जांण, जल् बादल् गरजित॥
पहरावै सपिया, पटासन पैरावत्ता।
मौड बंधा ठाकुरां बडा सोहडी सामंतां॥
दे गांम तुरी द्रब लाख दे, हसत वंध कीया सुकवि।
कुरियंद 'गजैसी' कापियौ, गयौ समंद पै'ली पहवि॥

(५ –६)

स्रोण झील कमकमैं, कियै करिमरां चडाए।
रचे सेज रिण-भोम, कुसम अरि कमल् बिछाए॥
नखस तिक्ख सरकूंत, सहै अन-मंघ अचग्गल्।
पांण पयोहर कठण, मथै मैंगल् कुंभा-थल्॥

(१४१–५)

सपत दीप नवखंड, सपत दधि जल् थल् महिअल्।
एक भाग हज रत्त, मारि लीयौ महि मंडल्॥
पछिम देस पारंभ, लियौ लोहां उप्पाडै।
पूरब दिसि पतिसाह, लियौ लखदल् विब्भाडै॥
उतराध खंड असपति लियौ, दखण राज जोगणपुरै।
अकबर जलाल खाटी इला, जिती साह जिहंगीर रै॥

(६२–२)

सम्पूर्ण ग्रंथ में कवि ने शुद्ध साहित्यिक राजस्थानी भाषा का प्रयोग किया है। ग्रंथ वीररस-प्रधान होने के कारण भाषा ओजपूर्ण तो है ही, फिर भी प्रसादगुण ने भाषा को पूर्ण प्रवाहमयी बना दिया है। बोल-चाल के सामान्य शब्दों के अधिकाधिक प्रयोग के कारण भाव-दुरूहता बिल्कुल नहीं रह गई है। प्रसाद-गुण-युक्त भाषा-प्रवाह का उदाहरण देखिए—

राजा राणा मेलिया, कीध उकीलां वत्त।
वाद वडी सूं छंडियै, एहस आदू मत्त॥१।
रांणै राजा नूं कह्यो, मेल्है परधांनांह।
साह पगै धुन मोकलूं, जो थे अप्पौ बांह॥२॥

( २१–१–२ )

देशी भाषाओं पर राजनैतिक प्रभाव के कारण अरबी-फारसी का प्रभाव पड़ चुका था। कवि की भाषा इस प्रभाव से वंचित न रह सकी। रूपक-बंध की शुद्ध राजस्थानी में कहीं-कहीं अरबी-फारसी के शब्द प्रयुक्त हो गये हैं, परन्तु उन सभी का प्रयोग जन-साधारण की बोल-चाल को भाषा में सामान्य प्रयोग होने के प्रभाव से अनायास ही हुआ है जान-बूझ कर विदेशी शब्दों को भरने की वृत्ति कवि की नहीं रही है। जरद, असमांण, स्याह, सबज, जोरदार, लसकर, हसम, हजरत, कूच, दरकूच, उकील, खिजमती, मुकाम, रहमांन, खुरसांण, खबरदार, दरबार, हुकम, सरहद, फौज, मीर, बहादर, फजर, सुल्तांन आदि जिन अरबी-फारसी शब्दों का प्रयोग हुआ है, वे जन-भाषा में व्यवहृत हो रहे थे।

काव्य-रचना में पाद-पूर्ति की प्रथा प्रचलित है। संस्कृत-साहित्य में भी इसके उदाहरण विद्यमान हैं। अमरकोश-कार ने, तु, हि, च, स्म, ह, वै, पादपूरणे—कह कर तु, हि, च, स्म, ह, वै को पादपूरक अव्यय शब्द ही बतलाया है। प्रस्तुत ग्रन्थ में यद्यपि पादपूर्ति की बहुलता नहीं हैं, फिर भी यत्र-तत्र, क, ह, स वर्ण पाद-पूर्ति के लिए प्रयुक्त हुए हैं। यथा:—

गुजर मांडव खंधार, प्रगट गढ़ परबत भालह।
रोहितास उड्डीस, गोलकूंडो वंगालह ॥

( ६२-३ )

गाइत्ति एक आप ग्रेह, मांएसीस मंगलं।
चमीर हीर हार चीर कांन हेम कुडलं ॥

( १३-१० )

डोहंत सूंडा डंड ए। स्रीखंड सरपक हिंड ए।
गज-वाग मत्थै मैंगलां। बलकत्त बीजक वद्दलां ॥

( ७२-४ )

प्राचीन राजस्थानी कवियों की यह परम्परा रही है कि वे व्यक्ति एवं स्थानविशेष के नामों को तोड़-मोड़ कर नाना रूप में प्रकट कर देते थे। इस रूप-भेद के पीछे प्रायः शब्द का महत्ववाची अर्थ एवं अल्पार्थ का ही आधार था। प्रस्तुत ग्रंथ में जो नामविशेष के रूप-भेद प्रयुक्त हुए हैं वे इस प्रकार हैं–

राव गांगा के लिए निम्न रूपभेदों का प्रयोग किया गया है—

गंग, गंगा, गंगे गंगेव, गांगे, गांगो।

महाराजा गजसिंह के लिए निम्न प्रयोग किये गये हैं—

गज, गजणं, गजण, गजपति, गजपत्ती, गजबंध, गजबंधी, गजमल्ल, गज-साह, गजसिंघ, गजसींघ, गजसींह, गजसीह, गजेसा, गजैसी, गज्जण, गज्जणवै, गाजो, गाजीसाह ।

इसी प्रकार खुर्रम के लिए निम्न हैं—

खुरम, खुरमि, खुरम्म, खूरंम, खूरम ।

उपर्युक्त रूपभेद की सूची से स्पष्ट हो जाता है कि ऐसे शब्दों या स्थानों को राजस्थानी भाषा-विज्ञान, व्याकरण, राजस्थानी संस्कृति आदि के पूर्ण ज्ञान के बिना समझना दुरूह हो जाता है ।

काव्य-ग्रंथ में प्रयुक्त मुहावरों एवं लोकोक्तियों ने जहाँ भाषा की सरलता एवं प्रवाह को बढ़ाया है वहाँ उसे प्रौढ़ एवं प्रांजल बनाने में भी सहयोग दिया है। स्थान-स्थान पर भावानुकूल मुहावरों के प्रयोग से कवि-कर्म चमत्कृत हुआ है—

आदीत अमूंझी छींक ज्यूं, जांणीजै जोधहपुरा ।
भरभार आज थारै भुजै, सहू काज सुरतांण रा ।।

(६१-५)

यहाँ पर रेखांकित पंक्ति में मुहावरे का प्रयोग हुआ है ।

त्रिकाल्ल-दरस्सी जोइसी,कहै एम आगम-कहा ।
असमांन उपद्रह थाइसै, उठी आग पांणी महा ।।

(११३-२)

यहां पर भी रेखांकित स्थान मुहावरेयुक्त भाषा में है ।

मूल न भावै मारका, दोय खंडा इक म्यांन ।

यहाँ पर एक म्यांन में दो तलवारों के न समा सकने का मुहावरा है ।

ग्रंथ की भाषा-शैली के विश्लेषण के आधार पर अधिकारपूर्वक कहा जा सकता है कि कवि केसोदास गाडणकृत 'गज-गुण-रूपक-बंध' निश्चय ही सहज, सरल, स्वाभाविक, ओज-मिश्रित प्रसादगुणपूर्ण प्रांजल राजस्थानी भाषा का ग्रंथ है जिसमें सशक्त भावों को छन्द-वैविध्य द्वारा अवसरानुकूल शब्दावली में प्रकट किया गया है। शब्द-लालित्य एवं रस-निष्पादन ग्रंथ की अपनी विशेषता है।

## ऐतिहासिक मूल्यांकन[1]

कवि केसोदास गाडण जोधपुर नरेश महाराजा शूरसिंह और उनके ज्येष्ठ पुत्र महाराजा गजसिंह का समकालीन था । कवि युद्ध में प्रायः महाराजा के साथ

१. ऐतिहासिक मूल्याङ्कन में हमने ग्रंथ की प्रायः उन्हीं घटनाओं पर अधिक प्रकाश डाला है जिनके सम्बन्ध में इतिहासकार या तो मौन रहे हैं या पूर्ण स्पष्टीकरण नहीं दे सके हैं । अतः किसी पाठक को प्रारम्भ से अन्त तक सभी घटनाओं की जानकारी करना हो तो उन्हें ग्रंथसार देखना चाहिए ।

रहता था और उसने प्रायः आँखों-देखा हाल ही लिखा है, जब कि ख्यातों आदि की रचना सुनी-सुनाई बातों के आधार पर ही हुई है। वि० सं० १६८१, ई० सन् १६२४ में महाराजा गजसिंह द्वारा भीम सीसोदिया के मारे जाने की घटना के साथ ही ग्रंथ की भी समाप्ति हो जाती है, जब कि इस घटना के बाद भी स्वयं कवि, महाराजा गजसिंह, बादशाह जहाँगीर और बाद में बादशाह शाहजहाँ आदि सभी जीवित थे और महाराजा गजसिंह ने महत्वपूर्ण लड़ाइयां भी लड़ी थीं। अतः इससे यह प्रकट होता है कि ग्रंथ की रचना भी कवि ने संवत् १६८१-८२ में करली थी और ग्रंथ की समाप्ति के बाद उसने इसमें किसी भी घटना को जोड़ना उचित नहीं समझा। ग्रंथ में कवि ने कई ऐसे ऐतिहासिक तथ्यों की ओर संकेत किया है जो अभी तक गुप्त थे तथा जिनके बारे में गलत धारणाएँ बन गई थीं। अतः ऐतिहासिक दृष्टि से ग्रंथ की महत्ता में शंका करने की कोई गुंजायश नहीं रहती।

सर्वप्रथम कवि ने राठौड़-वंश का सम्बन्ध रघुवंश से जोड़ा है जिसका आधार पौराणिक है, इसके साथ ही इतिहास-प्रसिद्ध जयचन्द राठौड़ (सम्राट् पृथ्वीराज चौहान का समकालीन) के पौत्र सीहा के नाम का उल्लेख है और फिर सीहा के तीन पुत्र—आसथान, अज और सोनग का वर्णन है; जिन्होंने क्रमशः मारवाड़ में खेड़ द्वारका के पास में शंखोद्धार तथा गुजरात में ईडर-नामक स्थानों पर अपने राज्य स्थापित किए। इसके बाद महाराजा गजसिंह तक मारवाड़ नरेशों की वंशावली दी है। यह सब वर्णन इतिहास-सम्मत है।

वंशावली आदि के वर्णन के पश्चात् घटनाओं के उल्लेख के अन्तर्गत कवि ने सर्वप्रथम महाराजा शूरसिंह की गुजरात पर विजय का संकेत दिया है—

सूरसिंघ दिगपाल, एक पक्खर लख पक्खर।
गूजरवैं अरबद्द, कीध वंकासुर पधर॥

ऐतिहासिक दृष्टि से यह बात पूर्ण सत्य है। संवत् १६५२, ई० सन् १५९५ में बादशाह अकबर ने महाराज को गुजरात की सूबेदारी दी थी क्योंकि वहाँ का सूबेदार मुजफ्फर शाही आज्ञाओं का उल्लंघन करने लग गया था। अतः महाराजा शूरसिंह शाही सेना को लेकर पहले जोधपुर आये और वहाँ से अपनी सेना लेकर गुजरात की ओर रवाना हुए। चूंकि सिरोही के महाराव सुलतान ने महाराजा शूरसिंह के चाचा जोधपुर-नरेश राव चन्द्रसेन के पुत्र रायसिंह को जो दत्ताणी में रात को सोये हुए थे, आक्रमण करके धोखे से मार दिया था। अतः मार्ग में महाराजा शूरसिंह को सिरोही वालों से बदला लेने का स्मरण हुआ और इन्होंने (जैसा कि कवि ने उक्त पंक्तियों में गूजरवै गुजरात के साथ सिरोही

के लिए अरबद्द=आबू=सिरोही) वहाँ लूटमार करने की आज्ञा दे दी। वहाँ के महाराज राजसिंह ने बहुत-सा धन देकर उस समय के लिए तो अपने ऊपर आई हुई भयंकर आपत्ति को टाला। वहाँ से महाराजा शूरसिंह अपनी सेना लेकर गुजरात पहुँचे। मुजफ्फर भी बड़ा बहादुर व्यक्ति था। उससे घोर युद्ध करना पडा। अन्त में इनकी विजय हुई। फिर इन्होंने मुजफ्फर के बेटे बाग़ी बहादुर को भी जो उस इलाके में लूटमार कर रहा था, भगा दिया[1]।

तत्पश्चात् ग्रंथ में कवि ने, बादशाह द्वारा महाराजा शूरसिंह को दक्षिण में भेजे जाने का संकेत दिया है:—

पछिम पुरब उतराध, इला दखणाधह आगल़।
हिंदूवांण खुरसांण, दुहूं भुज्जे दुन्है छल़।
सूरसिंघ दिगपाल़, एक पक्खर लख पक्खर।
गूजरवै अरबद्द, कीध वंका सूर पधर।
दळथंभ देखि दिल्ली-धणी, दखण दीध आडो दळां।
तिणवार भल़ावें नियतणो, 'गाजीसाह' भुअव्वल़ां॥

पृ० १५, १६

यह बात भी इतिहास-सम्मत है। वि० सं० १६५६ ई०, सन् १५९९ में सुलतान मुराद की मृत्यु हो गई। तब शाहजादे दानयाल को दक्षिण की सूबेदारी दी गई और राजा शूरसिंह उसके साथ भेजे गये[2]।

ग्रंथ में महाराजकुमार गजसिंह द्वारा मेवाड़-राज्यान्तर्गत नाडौल थाने पर अधिकार करने का वर्णन है।

"वळो जूह विब्भाड़, डसण नाडूलउ पट्टै।
जोजावर चांमलोद, खोड आंमिख गल़ घट्टै॥
गिल़ै गूंद सादड़ी, सयल़ सावज मन रजै।
कोलर तोड़ि करंक, गूह गरजी खत भंजै॥

---

१. पं० रामकरण आसोपाकृत 'मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास' पृ० ३२५, ३२६;
डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझाकृत 'जोधपुर राज्य का इतिहास', भाग १, पृ० ३६४, ३६५;
पं० विश्वेश्वरनाथ रेउकृत 'मारवाड़ का इतिहास' भाग १, पृ० १८१-१८२।

२. मआसिरुल उमरा, भा २, पृ० १८२;
पं० विश्वेश्वरनाथ रेउकृत 'मारवाड़ का इतिहास' भाग १, पृ० १८३-१८४;
डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझाकृत 'जोधपुर राज्य का इतिहास' भाग १, पृ० ३६६

योढवाड़ बरड़ संघांण सह, कूंभ अंजि कूंभेण गिरि।
गजसिंघ कियौ गजकेसरी, सिंघनाद मेवाड़ सिरि।

इतिहास से यह वर्णन मेल खाता है। वि० सं० १६६५, ई० सन् १६०८ में महावतखाँ को मेवाड़ पर भेजा गया। उसने राणा के परिवार का सोजत में होने की शंका से सोजत को राजा शूरसिंह से हटवा कर राव चन्द्रसेन के पौत्र व उग्रसेन के पुत्र करमसेन को दिलवा दी। किन्तु महाबतखाँ के मेवाड़ में असफल होने के कारण उसके स्थान पर अब्दुल्लाखाँ को भेजा गया। उसने सोजत राजकुमार गजसिंह को इस शर्त पर लौटा दिया कि वे नाडौल के थाने की रक्षा का प्रबन्ध करें। महाराजकुमार गजसिंह ने ऐसा ही किया[1]।

जिस समय राठौड़ नाडौल के थाने पर तैनात थे, उन्हीं दिनों व्यापारियों द्वारा अहमदाबाद से शाही खजाने को लेकर मारवाड़ होते हुए आगरा जाने वाली ऊँटों की कतार को लूटने के लिए महाराणा अमरसिंह के पुत्रों (ज्येष्ठ कुमार कर्णसिंह आदि) ने अपने चुने हुए साथियों सहित मारवाड़ के गाँव दूनाड़े तक पीछा किया—

कमधज्जाँ नाडूल लसक्कर। लोहोडो खुरसांण मंडोवर॥
हेरि कतार नयर दूनाडै। मांडै डांण रांण मेवाड़ै॥—पृ० १७

जब नाडोल के थाने पर महाराजकुमार गजसिंह द्वारा नियुक्त भाटी गोविंददास को इसकी सूचना मिली तो उसने खाली हाथ लौटते हुए (क्योंकि खजाना तो पहले ही आगे निकल चुका था) महाराणा अमरसिंह के पुत्रों एवं सरदारों पर अचानक धावा बोल दिया। इस अचानक धावे से कुछ समय के संघर्ष के पश्चात् महाराणा अमरसिंह के पुत्र तथा सरदारों ने अपनी कुशल रण-नीति के अनुसार युद्धस्थल छोड़ना उचित समझा तथा वे वहाँ से पहाड़ों में चले गये—

भाटी राउ गज भीम, जुडे जांमलि रट्ठौडां।
जीता जोधपुराह, हारि हुई चीतौड़ां॥
देसपत्ती राउत्त, अमुह केतौ ऊजांणां।
ईसर सांमलदास, खेत रहिया खूमांणां॥
'गोइंद' पेखि जैसलगिरौ, बाघ वीसमो बीरवर।
रिणवार रांण 'अमरेस' रा, कुरंगा जेम गया कुंअर॥—पृ० १८

[1] डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझाकृत 'जोधपुर राज्य का इतिहास' भा० १, पृ० ३७२; पं० विश्वेश्वरनाथ रेउकृत 'मारवाड़ का इतिहास' भा० १, पृ० १८७-१८८; 'वीर विनोद' भा० २, पृ० २२५–२२६।

यह घटना भी पूर्ण सत्य है। महाराणा अमरसिंह मय अपने परिवार के पहाड़ों में भटक रहे थे। अब्दुल्लाखाँ एक बहुत बड़े शाही लश्कर के साथ मेवाड़ में घूम रहा था। राणा के पास लूट-खसोट के अलावा कोई चारा नहीं था। यह लड़ाई वि० सं १६६८, ई० सन् १६११ में मारवाड़ के भाद्राजून और मालगढ़ इलाके के पास हुई[1]।

जब महाराजकुमार गजसिंह और भाटी गोविन्ददास नाडौल के थाने पर थे, तब महाराजकुमार ने सिरोही पर चढ़ाई कर दी। जैसा कि पहले उल्लेख किया जा चुका है कि महाराजकुमार गजसिंह के पितामह के छोटे भाई (जो जोधपुर के शासक राय चंद्रसेन थे) के पुत्र रायसिंह को सिरोही के शासक महाराव सुरताँण ने दताँणी में रात को धोखे से आक्रमण करके मार डाला था। अतः महाराजकुमार गजसिंह द्वारा यह चढाई सिरोही वालों से पुराना बदला लेने के लिए की गई। सिरोही वालों ने आधीनता स्वीकार कर लो। कवि ने इस घटना का उल्लेख संक्षेप में किया है—

"मछरीकां सिर मछरियौ, राइजादौ राठोड़।
वैर पुरांणा वाळिवा, करै नवल्ली दौड़॥
गजबंधी दळ मेल्हिया, पहरे जोध जरद्द।
मारि मनांउ देवडा, हुव गंजूं अरबद्द॥२॥
सेन मेल मिवपुरी, फौज घेर धांसोहर।
जैतहत्थ कळिमत्थ, साथि भाटी रिण धोयर॥
कटि इम पडिगी रैं(ण) धणी अड्ढार गिरंदर।
लाया पाइ रकेब, कीध मछरीक रैहबर॥
राठोड़ कुंअर पक्खर खंद, कवण(भ्रू) समवड करै।
जमदाढ़ छोड़ विज्जै लई, कना राउ अरबद्द रै॥१॥
(पृ० १९-२०)

यह घटना सही मानी जाती है, किन्तु इसके बारे में विद्वानों के अलग-अलग मत हैं। डॉ० गौरीशंकर हीराचंद ओझा के अनुसार सिरोही के महाराज राजसिंह का छोटा भाई शूरसिंह देवड़ा सिरोही की गद्दी हासिल करना चाहता था; इसलिए उसने जोधपुर के राजा शूरसिंह को अपने पक्ष में लेने के लिए यह प्रपंच रचा। पं० विश्वेश्वर नाथ रेउ तथा पं० रामकर्ण आसोपा के अनुसार

---

१. 'वीर विनोद' भा० २, पृ० २२६।

सिरोही के महाराज राजसिंह ने पुरानी शत्रुता को समाप्त करने के लिए जोधपुर नरेश महाराजा शूरसिंह से भाटी गोविंददास के द्वारा प्रार्थना की थी।

तीनों इतिहासज्ञों के मतों का अध्ययन करने के बाद जब कवि के विचारों पर दृष्टि डाली जाती है, तो स्पष्ट प्रकट होता है कि महाराजकुमार गजसिंह द्वारा चढाई करने पर सिरोही का महाराज राजसिंह घबरा गया और उसने संधि कर ली। जो अहदनामा (तहरीर) वि० सं० १६६८, ई० सन् १६११ में सिरोही के महाराज राजसिंह तथा जोधपुर नरेश महाराजा शूरसिंह के बीच लिखा गया था उस पर राजसिंह के हस्ताक्षर भी मौजूद हैं। यद्यपि इस तहरीर पर बाद में अमल नहीं हुआ, किन्तु यह लिखा-पढी सिरोही के महाराज राजसिंह की इच्छा से ही की गई थी[1]।

इसके बाद ग्रंथ में बादशाह द्वारा महाराणा अमरसिंह को अधीन करने के उद्देश्य से अजमेर आने का वर्णन है तथा शाहजादे खुर्रम के साथ महाराजा शूरसिंह को राणा पर चढाई करने के लिए भेजने का उल्लेख है —

तांम साह जिंहगीर, लिखै मूक्यौ परमांणौ।
पळ खूटौ खुरसांण, सब्बळा अजुं खूमांणौ॥
मेर मेर सारिखौ, हुऔ इक इक्क पहाडह।
तौ पक्खै कमधज्ज, कमठ गंजे मेवाडह॥
सूरज्जमल्ल सुरतांण बळि, ग्रहे खाग लागो अरस।
आयौ अभंग नव साहसी, खडि तुरंग सिरि दस सहस॥३॥

महाराजा शूरसिंह ने चिट्ठी लिखकर अपने पुत्र गजसिंह को भी गोविंददास मंत्री के साथ मेवाड़ में बुला लिया —

राजा कागळ लिखै कुंअर, तेडे निय कन्हाळि।
मिळण मनोरथ करै, साह जाहगीर तणै छळि॥
चडै तांम गजपती, करे लसकर आडंबर।
भडवंका वर तुरी, लिया मदमत्ता कुंजर॥
जूहार उदैपुर जाइ किय, साथि मीच 'गोइंद' सगल।
इके रास हुआ फिरी एकठा, सूरज थावर बिने ग्रह॥५॥

---

१. पं० रामकर्ण आसोपा कृत 'मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास' पृ० ३३७, ३३८, ३३९।
पं० विश्वेश्वरनाथ रेउ कृत 'मारवाड़ का इतिहास' भाग १, पृ० १८८, १८९, १९०।
डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा कृत 'जोधपुर राज्य का इतिहास' भाग १, पृ० ३७३, ३७४।

महाराजा शूरसिंह ने राणा को संधि के लिए तैयार करकेगो गूंदे में शाहजादे खुर्रम और राणा की भेंट करवाई। तत्पश्चात् महाराणा के ज्येष्ठ पुत्र कर्ण को लेकर खुर्रम अजमेर आया और बादशाह के दरबार में हाजिर हुआ, जहां बादशाह ने उसका अच्छा स्वागत किया [1] —

राजा बोल समप्पियौ, कहियौ रांण प्रमांण।
बे घोघूंदे मेलिया, खूंदालम खूमांण॥
खिजमति करण कबूला की, बळ छंडे समसेर।
खरम फतै कर हल्लियौ, साह पगे अजमेर॥४॥   (—पृ० २२)

साहिजादौ अजमेर. 'करन' हजरत पै लाए।
जर है गै सिर पाउ, बगसि खिजमति फुरमाए॥
कहै साह जिहगीर, खुरम सुरतांण (सुणे रहंत)।
तम सूर हम खुदाई, पीर पक्कंवर मुद्दत॥१॥

उक्त घटनाओं में प्रथम बादशाह के अजमेर आने की घटना के बारे में बादशाह जहांगीर स्वयं लिखता है– "इस (अजमेर) यात्रा में हमें दो कार्य विशेष रूप से करने थे, प्रथम तो मुइनुद्दीन चिश्ती के विशाल मकबरे का दर्शन करना था जिसकी प्रसिद्ध आत्मा की दुआ से इस प्रभावशाली परिवार को बहुत लाभ पहुंचा था और जिनकी दरगाह की हमने अपनी राजगद्दी के बाद जियारत नहीं की थी। दूसरा कार्य विद्रोही राजा अमरसिंह को परास्त कर भगाना था जो हिन्दुस्तान के राजाओं तथा जमीदारों में सबसे बड़ा था और जिसके नेतृत्व एवं प्राधान्य को उस प्रान्त के सभी राजाओं ने अंगीकार कर लिया था [2]।"

महाराणा अमरसिंह पर चढाई करने के लिए खुर्रम के साथ महाराजा शूरसिंह को भी भेजा जाना इतिहास-सम्मत है। ब्रजरत्नदास रचित "मआसिरुल उमरा" पृ० ४५५ में जहांगीर के ८वें राज्य वर्ष में शूरसिंह का खुर्रम के साथ महाराणा अमरसिंह पर जाना लिखा है। वीर विनोद, भाग २, पृ० २२९ से इसकी पुष्टि होती है।

---

१. पं० रामकर्ण आसोपा कृत 'मारवाड़ का संक्षिप्त इतिहास' पृ० ३३९, ३४०।
पं० विश्वेश्वरनाथ रेउ कृत 'मारवाड़ का इतिहास' भाग १, पृ० १९०।

२. (अ) जहांगीर का आत्म चरित्र (जहांगीरनामा) अनुवादक—ब्रजरत्नदास, पृ० ३१७. १८.
(ब) गौरीशंकर हीराचन्द ओझा ने जोधपुर राज्य के इतिहास भाग १, पृ० ३७५ में लिखा है कि बादशाह वि०सं० १६७० के आश्विन सुदि ३, ई० सन् १६१३ ता० ७ सितम्बर को आगरे से रवाना होकर मार्गशीर्ष सुदि ७, ता० ८ नवम्बर को अजमेर पहुँचा।

महाराजा शूरसिंह द्वारा चिट्ठी लिखकर महाराजकुमार गजसिंह को बुलाया जाना इस बात से प्रमाणित करता है कि शाहजादे खुर्रम ने महाराणा को परास्त करने के लिए पहाड़ी प्रदेश में जगह-जगह शाही थाने बैठा दिये थे। सादड़ी के थाने पर ( जो बहुत विकट था ) महाराजा शूरसिंह को नियत किया गया[1]। शाही सेना उन पहाड़ी स्थानों से अपरिचित थी। अतः स्पष्ट है कि वहां पर महाराजा को अपने अनुभवी वीरों की आवश्यकता थी, इसीलिए उन्होंने चिट्ठी लिख कर कुंअर गजसिंह को बुला लिया जो गोविन्ददास आदि चुने हुए साथियों सहित वहाँ पहुँच गया। गजसिंह को बुलाने का दूसरा उद्देश्य, जैसा कि कवि ने संकेत किया है, यह था कि इस बहाने ज्येष्ठ कुंअर की बादशाह से भेंट करवा दी जायेगी।

"राजा कागल़ लिखै कुंअर तेडे निय कन्हलि।
मिल़न मनोरथ करै, साह जहांगीर एँ छलि॥

संधि की बातें तय करवाने में राजा शूरसिंह का कितना हाथ था इसके सम्बन्ध में यद्यपि विस्तृत वर्णन नहीं मिलता है किन्तु गोगूंदे में महाराणा को सम्मानपूर्वक खुर्रम के पास लाना,[2] संधि के समय महाराणा शूरसिंह का उनके पास मोजूद रहना[3] आदि बातें इस बात की द्योतक हैं कि मामले को तय करवाने में महाराज का सक्रिय योग रहा होगा।

संधि की शर्त के अनुसार खुर्रम द्वारा महाराणा के ज्येष्ठ कुंअर कर्ण को अजमेर लेजाया गया तथा बादशाह की सेवा में उपस्थित करने पर बादशाह ने उसको इनाम इकरार खिल्लअत आदि दी और सहर्ष अपनी सेवा में लिया[4]।

---

१. डॉ॰ गौरीशंकर हीराचन्द ओझा कृत 'जोधपुर राज्य का इतिहास' भाग १ —पृ॰ ३७३ ( फुट नोट ५ )

२. डॉ॰ गौरीशंकर हीराचन्द ओझा कृत 'जोधपुर राज्य का इतिहास' भाग १, पृ॰ ३७८ साथ ही यहां डॉ॰ ओझा ने संधि की तिथि वि॰सं॰ १६७१ फाल्गुन वदि २, ई॰ सन् १६१५ ता॰ ५ फरवरी दी है। तथा कर्ण को साथ लेकर खुर्रम के अजमेर पहुँचने की तिथि रविवार वि॰सं॰ १६७१ फाल्गुन सुदि २, ई॰ सन् १६१५ ता॰ १९ फरवरी दी है।

३. राजस्थान पुरातन ग्रंथमाला, ग्रंथाङ्क २१, पं॰ नरोत्तमदासजी स्वामी द्वारा संपादित "बांकीदास री ख्यात" पृ॰ ९५ पर "अमरसिंघ प्रतापसिंघोत" शीर्षक के अन्तर्गत संख्या १०६७, १०६८ व १०६९ देखिए। संख्या १०६८ में जो संवत् १६७४ दिया है उसके स्थान पर १६७१ होना चाहिए।

४. जहाँगीर का आत्मचरित (जहांगीरनामा) अनुवादक—ब्रजरत्नदास, पृ॰ ३४० ३४१, ३४३-३४६, ३४९, ३५३, ३५७, एवं ३६१।

तत्पश्चात कवि ने राठौड़ों की बढती हुई शक्ति से बादशाह जहांगीर के शंकित होने का संकेत दिया है। महाराजा शूरसिंह, कुंअर गजसिंह, भाटी गोविंददास, शूरसिंह के अनुज कृष्णसिंह, करमसेन उग्रसेनोत (जो जोधपुर नरेश राव चन्द्रसेन का पौत्र था) राव कर्णसिंह शक्तिसिंहोत (जो जोधपुर नरेश मोटा राजा उदयसिंह का पौत्र था और शूरसिंह व कृष्णसिंह का भतीजा था) तथा अन्य सामंत बड़े प्रबल थे। बादशाह किसी भी उपाय से इन्हें निर्बल बना देना चाहता था। वह यह जानता था कि जहां ये शाही साम्राज्य के स्तम्भ हैं वहां ये पुराना वैर भी नहीं भूलते हैं और बदला लेना अपनी शान समझते है[1]। अतः बादशाह जहाँगीर ने इनके इसी स्वभाव (बदला लेने का) से फायदा उठाने के लिए मन ही मन योजना बनाई—

हठियो सिर हिंदुवां माड मेले खूमांणां।
आदि वैर संभरै सरस दिल्ली सुरतांणां॥
राजा सूरजसिंघ जोध गजसिंघ जमज्जड।
किसनसिंघ करमंत 'करन' संपेख महाभड॥
गुण दोस गिणै इक सारिखा, घडै घाट मन भंज घड।
असपति तणै सह एकठा, हियै न मावै रढ्ढवड॥२॥—पृ० २३

यद्यपि बादशाह की इस शंका का संकेत किसी भी इतिहासकार ने नहीं दिया है, किन्तु इस ग्रंथ का रचयिता उन दिनों मौजूद था और इसकी पैनी नजर, कुशाग्र बुद्धि और चतुराई ने बादशाह के बुरे इरादों और राठौड़ों के प्रति शंका को भाँप लिया। दूसरे, राजपूत जाति एक लड़ाकू, खूंखार और अपनी आन पर मर मिटने वाली जाति थी। मेवाड़ को अधीन करने में बादशाह अकबर और बादशाह जहाँगीर को लोहे के चने चबाने पडे थे। महाराजा शूरसिंह के चाचा और मोटाराजा उदयसिंह के छोटे भाई जोधपुर नरेश राव चन्द्रसेन ने भी राणा प्रताप की तरह ही मुगल साम्राज्य से बराबर लोहा लिया था[२]। अतः राठौड़ों के पुनः शक्तिशाली हो जाने पर बादशाह का शंकित होना स्वाभाविक ही था। इस ग्रंथ के प्रकाशन से इतिहास का यह गुप्त तथ्य प्रकट हुआ है। अतः इस दृष्टि से ग्रन्थ की महत्ता और भी बढ़ जाती है।

---

१. जोधपुर नरेश राव चन्द्रसेन ने जीवन भर बादशाह अकबर से टक्कर ली थी।
२. पं० विश्वेश्वरनाथ रेउ कृत 'मारवाड़ का इतिहास' भाग १, पृ० १६०।
इस सम्बन्ध में किसी कवि ने क्या ही यथार्थ कहा है—

अणरगिया तुरी ऊजला असमर, चाकर रहण न डिगियो चीत।
सारै हिंदुस्तान तणै सिर, पातळ नै चंद्रसेन प्रवीत॥

यद्यपि जहांगीरनामा में बादशाह ने इस घटना को अनजान बनकर लिखा है, किन्तु कोई भी मनुष्य स्वयं रचित षड्यंत्र को कैसे प्रकट कर सकता है।

चूंकि महाराजा शूरसिंह के वीर और चतुर मंत्री गोविन्ददास भाटी ने पहले कृष्णसिंह के भतीजे गोपालदास को अपने भाई के मार देने के कारण मार डाला था[1]। अतः बादशाह ने दरबार में कुंअर गजसिंह के सामने ही इसलिए उकसाया कि वह भाटी गोविन्ददास को मार कर अपने भतीजे का बदला ले।

"साह लगाडं रट्ठवड दोहों ढिल्ली डग्ग।
वाढ़ चढ़ें खुरसांण सूं, करि खुरसांणी खग्ग ॥१॥
'गाजीसाह' पधारियौ, चढ़ि मुजरै दरबार।
दिल्लीपति दीनो हुकम, केहरि गोइंद' मार ॥२॥—पृ० २४

गोविन्ददास को १५ दिन या एक महिने में मार देने का आश्वासन जब कृष्णसिंह द्वारा बादशाह को दिया गया, तब अपने क्षत्रियोचित स्वभाव के अनुसार राजकुमार गजसिंह अपने चाचा पर उबल पड़े और चेतावनी दे दी कि गोपालदास को मारने में भाटी गोविन्ददास के साथ मैं भी था, अतः गोविन्ददास

---

१. डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा ने "जोधपुर राज्य का इतिहास" भाग १, पृ० ३७९ के फुटनोट में जोधपुर राज्य की ख्यात के अनुसार गोपालदास के मारे जाने का वृतांत नीचे लिखे अनुसार दिया है—

वि०सं० १६६९ (चैत्रादि १६७०) ज्येष्ठ सुदि ७, ई० सन् १६१३ ताः १६ मई को भाटी गोविन्ददास के भाई सुरतांण पर राठौड सुन्दरदास, सूरसिंह (रामसिंहोत), राठौड़ नरसिंहदास (कल्याणदासोत) तथा गोपालदास* ( भगवानदासोत ) ने आक्रमण किया। सुरतांण मारा गया और गोपालदास घायल होकर निकल गया। इस पर कुंअर गजसिंह ( और ) तथा गोविन्दास ने उसका पीछा किया और मेड़ते के पास गांव खाखड़की में उसे मार डाला।

---

*पं० विश्वेश्वरनाथ रेउ ने "मारवाड़ के इतिहास" भाग १, पृ० १९२ के फुटनोट में लिखा है कि गोपालदास पर आक्रमण होने पर सुरतांण ने उसका पक्ष लिया। जब सुरतांण मारा गया तो गोपालदास जख्मी होकर भाग गया। यह बात भाटी गोविदास को अच्छी नहीं लगी क्योंकि उसके भाई ने तो उसके लिए प्राण दिये और वह प्राणों के मोह से भाग गया। अतः उसने कुंअर गजसिंह को साथ लेकर, गोपालदास का पीछा करके उसे मार डाला। गोपालदास राजा सूरसिंह व कृष्णसिंह का भतीजा था किन्तु भाटी गोविन्ददास राजा शूरसिंह का प्रधानामात्य था। अतः उन्होंने उसका बदला नहीं लिया किन्तु उसके अनुज कृष्णसिंह ने गोविन्ददास को मार कर भतीजा गोपालदास का बदला लिया किन्तु कृष्णसिंह को भी अपने प्राण खोने पड़े।

को मारने के लिए आने वाला पहले मुझसे लड़कर अपनी मृत्यु को निमंत्रित करेगा। इस प्रकार बादशाह ने अपनी नारद-बुद्धि से दरबार में अपने ही सामने चाचा (कृष्णसिंह) और भतीजे (कुंअर गजसिंह) के बीच एक खाई उपस्थित कर दी—

"सनमुख साह निविद्धियौ कीधौ नारद कांम।
कळि लग्गी रठ्ठौड़ हर, मरसी के वरियांम ॥६॥ पृ० २५

जब कृष्णसिंह ने भतीजे कर्ण, कर्मसेन उग्रसेनौत तथा अपने कुछ चुने हुए साथियों सहित रात्रि को ऊषाकाल से पूर्व अजमेर में ही भाटी गोविन्ददास के डेरे (मकान) पर हमला कर दिया। गोविन्ददास भाटी नींद से जग गया और कई शत्रुओं का काम तमाम कर देने के बाद वीरगति को प्राप्त हुआ[१]। पास ही के महल में सोये हुए राजा शूरसिंह भी युद्ध के शोर-गुल से जग गये और नंगी तलवार लेकर बाहर आ गये और उसी समय राजकुमार गजसिंह भी वहां पहुँच गये। भयंकर युद्ध हुआ। कृष्णसिंह उसका भतीजा कर्णसिंह तथा अन्य कई योद्धा मारे गये किन्तु, जोधपुर नरेश राव चन्द्रसेन का पौत्र और उग्रसेन का पुत्र कर्मसेन युद्धस्थल छोड़कर भाग गया। दोनों ओर के कई वीर काम आये[२] —

किसनसिंघ कमधज्ज, मुओ गोअरधन मारे।
कमरसेन नीकळे कूंत गज कूंभ पहारे।
सकतसिंघ अंगरूह 'करन' रहियो पग मंडै।
सूर धीर नेठाहै, गया काइर बल छंडै।
आव्रत हुओ एक घड़ी, हुआ सुभट्टां सत्थरा।
संग्राम चक्रवूहा सत्रां, सूरसिंघ चक्रव्रत्तरा ॥२॥ —पृ०३१

बादशाह द्वारा राजा शूरसिंह को जालोर का हाकिम नियुक्त करना और गजसिंह का बिहारी पठानों से जालोर छीनना इतिहाससम्मत है[३]।

---

१. डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा ने "जोधपुर राज्य के इतिहास" भाग १, पृ० ३७६ में तुजक-इ-जहांगिरी के आधार पर इस घटना की तिथि ता० १५ खुरदाग (वि०सं० १६७२ ज्येष्ठ सुदि ६, ई. सन् १६१५ ता० २६ मई) दी है।

२. जहांगीर का आत्मचरित (जहांगीरनामा) अनुवादक—व्रजरत्नदास, पृ० ३६० के अनुसार बादशाह जहांगीर लिखता है कि 'कुल मिलाकर इस लड़ाई में छासठ आदमी मारे गये, जिसमें राजा की ओर के तीस तथा कृष्णसिंह के छत्तीस मनुष्य थे।

३. "तारीख पालनपुर" सैयद गुलाम मियां कृत, पृ० १५०-१६०; नवाब सर ताले मुहम्मद खां, पालणपुर राज्य नो इतिहास (गुजराती) भाग १ पृ० ५४–६२।
डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा कृत "मारवाड़ का इतिहास" भाग १, पृ० १९४, १९५
पं० रामकर्ण आसोपा कृत "मारवाड़ का इतिहास" पृ० ३४५

तत्पश्चात कवि ने राजकुमार गजसिंह द्वारा राव चन्द्रसेन के पौत्र और उग्रसेन के पुत्र कर्मसेन का पीछा करना लिखा है। इस घटना का वर्णन मारवाड़-जोधपुर राज्य का इतिहास लिखने वाले किसी लेखक ने नहीं दिया है। कर्मसेन लाडनू से भाग कर थली (निर्जल प्रदेशों) में भटकता हुआ अरावली की ओर गया। वहां से वह मेवों की शरण में गया। जब गजसिंह ने वहां भी उसका पीछा नहीं छोड़ा तो उसने हाड़ौती में जाकर अपने प्राण बचाये।

घटना की सत्यता के बारे में प्रथम तो इतना ही कहा जा सकता है कि कर्मसेन का पीछा करने के समय में ग्रंथ का रचयिता जीवित था। अब पीछा करने का कारण मुख्यतया यही हो सकता है कि कर्मसेन राजपूतों के नियम के अनुसार राज्य का असली हकदार था। जोधपुर के स्वामी राव चन्द्रसेन के तीन पुत्र थे, रायसिंह, उग्रसेन तथा आसकरण, जैसा कि पहले उल्लेख किया जा चुका है। रायसिंह को सिरोही के महाराव सुरतांण ने दतांणी में रात को आक्रमण करके धोखे से मार डाला था। दूसरे दो भाई उग्रसेन और आसकरण चौसर खेलते हुए किसी बात पर क्रुद्ध होकर मारे गये। रायसिंह के कोई पुत्र नहीं था अतः उग्रसेन का बड़ा पुत्र व राव चन्द्रसेन का पौत्र कर्मसेन की गद्दी का असली हकदार था। किन्तु कर्मसेन को गद्दी न देकर बादशाह अकबर ने राव चन्द्रसेन के भाई (मोटा राजा) उदयसिंह को जोधपुर की गद्दी दी जिसके पुत्र शूरसिंह व पौत्र गजसिंह थे। राव चन्द्रसेन का पौत्र कर्मसेन भी कुमार गजसिंह का समकालीन था। अतः राज्य के लिए आपसी अनबन होना स्वाभाविक है। इसके अतिरिक्त शाही दरबार में कर्मसेन अपने असली हकदार होने का रोना रो चुका था। उसी के अनुसार कर्मसेन को शाही मंसब और मारवाड़ का सोजत इलाका मिल चुका था जो बाद में महाराजकुमार गजसिंह को नाडोल के थाने की रक्षा करने पर पुनः मिल गया था। इसके अतिरिक्त भाटी गोविंददास को मारने में भी कर्मसेन ने कृष्णसिंह का साथ दिया था और बाद में रण-स्थल से बचकर भाग गया। चूंकि महाराजा शूरसिंह का पुत्र महाराजकुमार गजसिंह जोधपुर का स्वामी बनने वाला था, अतः उसके पास अधिक दलबल होने से उसको वहां से आगे भागकर अपनी जान बचानी पड़ी।

सवाई राजा शूरसिंह की मृत्यु, गजसिंह का राज्याभिषेक दक्षिण में होना, महाराजा गजसिंह द्वारा दक्षिण में निरन्तर शाही सेना के अग्रभाग ( हरावल ) में स्थान-ग्रहण करके वीरता दिखाना तथा दक्षिणियों को हर स्थान पर पराजित करके पीछे खदेड़ना, खुर्रम का दक्षिण में आना, शाही सेना की विजय

